दृक्सिद्धं निरयणञ्च चित्रापक्षीयमुत्तमम् । "विद्यापीठस्य पञ्चाङ्गम्" भूमौ विजयतेतराम्।।

ISSN 2229-3450

दृक्सिद्ध निरयण भारतीय








**राजा-बुध**

विक्रम संवत्-२०७७
शक-संवत्-१९४२

**मन्त्री-चन्द्र**

भा०गणराज्य-संवत् ७३-७४
ईशवीय-सन् २०२०-२०२१

M.Katyayana

# विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग

## श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ
(मानित-विश्वविद्यालय)

बी-४, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली - ११००१६

वर्ष : ३८

संवत्सर - प्रमादी

मूल्य रु. ५०/-



पञ्चाङ्ग-प्रवर्तक
स्व. म.म.पं. कल्याणदत्त शर्मा
''राष्ट्रपति-सम्मानित''

प्रधान-सम्पादक
**प्रो0 रमेश कुमार पाण्डेय**
कुलपति

सम्पादक :
**प्रो. प्रेमकुमार शर्मा**
आचार्य, ज्योतिष-विभाग
प्रमुख, वेदवेदाङ्गसंकाय

**प्रो. बिहारीलाल शर्मा**
आचार्य, ज्योतिष-विभाग



प्रेरणास्रोत
स्व. प्रो. शुकदेव चतुर्वेदी
''राष्ट्रपति-सम्मानित''

## सम्पादक मण्डल

1. प्रो. विनोद कुमार शर्मा 'आचार्य एवं ज्योतिषविभागाध्यक्ष'
2. प्रो. नीलम ठगेला 'आचार्या, ज्योतिष-विभाग'
3. प्रो. दिवाकर दत्त शर्मा 'आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
4. प्रो. परमानन्द भारद्वाज 'आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
5. डॉ. सुशील कुमार 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
6. डॉ. फणीन्द्र कुमार चौधरी 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'
7. डॉ. रश्मि चतुर्वेदी 'सह आचार्य, ज्योतिष-विभाग'


# श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ
(मानित-विश्वविद्यालय)
बी-4, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली-110 016

# श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत-विद्यापीठ, नई दिल्ली-१६

## संक्षिप्त-परिचय

भारत की राजधानी दिल्ली में एक अन्तर्राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान के अभाव की पूर्ति के लिए स्वर्गीय ''प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी'' की प्रेरणा से अखिल भारतीय संस्कृत साहित्य सम्मेलन ने विजयदशमी विक्रम-संवत् २०२० को संस्कृत विद्यापीठ की स्थापना की। उस समय इस विद्यापीठ का नाम अखिल भारतीय संस्कृत विद्यापीठ रखा गया और भारत के तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी ने इसके शासन निकाय की अध्यक्षता स्वीकार की। स्वर्गीय श्री शास्त्री जी की प्रेरणा एवं उनकी संस्कृत तथा भारतीय संस्कृति में गहन रुचि से विद्यापीठ की समस्त प्रवृत्तियों को बड़ा बल मिला और अपनी स्थापना के दो-तीन वर्षों में ही इस विद्यापीठ ने देश के संस्कृत-शिक्षण-संस्थानों में अपना विशिष्ट स्थान बना लिया।

उनके निधन के उपरान्त विद्यापीठ की सेवाओं और इस संस्था के साथ शास्त्री जी के ऐतिहासिक सम्बन्धों को ध्यान में रखते हुए दिनांक २ अक्टूबर १९६६ ई० को भारत की तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने भारत सरकार द्वारा इसे अधिग्रहण करने और इसका नाम श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ रखने की घोषणा की। श्रीमती इन्दिरा गांधी ने स्वयं विद्यापीठ के सभापति पद को स्वीकार किया। उनके सभापतित्व तथा तत्कालीन दिल्ली के उपराज्यपाल डॉ० आदित्य नाथ झा के कार्यवाहक सभापतित्व में इस विद्यापीठ ने प्रगति का एक महत्त्वपूर्ण दौर पूरा किया।

प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की घोषणा के अनुसार भारत सरकार ने शिक्षा मन्त्रालय में स्वायत्तसंस्था के रूप में १ अप्रैल १९६७ को विद्यापीठ का अधिग्रहण कर इसके संचालन के लिए एक सभा नियुक्त की। दिनांक २१ दिसम्बर १९७० ई० से इस विद्यापीठ का प्रबन्ध 'राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान' के अन्तर्गत दिया गया तब से इस विद्यापीठ का नाम 'श्री लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ' रखा गया।

भारत सरकार के मानव संसाधन विकास मंत्रालय, शिक्षा विभाग की अधिसूचना सं. F.२/४५ U.३ दिनांक १६ नवम्बर १९८७ द्वारा इस विद्यापीठ को ''मानित-विश्वविद्यालय'' का स्तर प्रदान कर दिया गया है।

इसके संचालन के लिए श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ नाम से एक स्वायत्त समिति का पंजीकरण कर इसकी व्यवस्था उक्त समिति को स्थानान्तरित की गई है। मानित-विश्वविद्यालय के रूप में इसका उद्घाटन भारत के तत्कालीन राष्ट्रपति म. म. रामास्वामी वैंकटरामन् द्वारा २३ फरवरी १९९१ को किया गया। विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति **पद्मश्री श्रद्धेय डॉ. मण्डन मिश्र जी** ने जिस लग्न से इस कल्पवृक्ष का आरोपण किया, वर्तमान में इसके कुलाधिपति **सम्माननीय मनस्वी डॉ. हरिगौतम** जी एवं माननीय कुलपति प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय जी के कुशल नेतृत्व में यह पल्लवित, पुष्पित एवं फलीभूत हो रहा है।

वर्तमान में यह विद्यापीठ शास्त्री, शिक्षा-शास्त्री, आचार्य, शिक्षाचार्य, विशिष्टाचार्य, विद्यावारिधि एवं विद्या-वाचस्पति उपाधियों के लिए अध्ययन-अध्यापन, प्रशिक्षण एवं शोध कार्य की व्यवस्था कर रहा है।

विद्यापीठ ने अब तक ५८६ पी-एच०डी० तथा १०६ उच्चकोटि के प्रकाशन राष्ट्र को समर्पित किए हैं। वर्तमान में ४६१ विद्यार्थी विभिन्न विभागों में शोध के लिए पंजीकृत हैं, जिनमें ४४ छात्र ज्योतिष शास्त्र के विविध विषयों पर शोधकार्य कर रहे हैं। जुलाई २०१३ से ज्योतिष विभाग द्वारा षाण्मासिक **'भैषज्य-ज्योतिषमञ्जूषा'** शोध-पत्रिका का प्रकाशन किया जा रहा है। विद्यापीठ के प्राध्यापकों एवं शोधकर्ताओं के शोधात्मक आलेख त्रैमासिक शोध पत्रिका **''शोधप्रभा''** में भी प्रकाशित किये जाते हैं।

*M.Katyayana*

# ◈ विद्यापीठ पञ्चाङ्ग ◈ विषय-सूची ◈ विक्रम संवत् २०७७ ◈

**श्रीमङ्गलमूर्त्तये नमः**

**श्रीवाग्देवतायै नमः**

**सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**

सोमसूर्यानिलाकल्पामकल्पामिन्दुशेखराम्।
पञ्चबिन्दुं हरेः शक्तिं पञ्चकृत्यकरीं नुमः॥
पञ्चदेवात्मको भूत्वा पञ्चशक्तिसमन्वितः।
पञ्चसृष्टिमधिष्ठाय प्रपञ्चरहितोऽवतु ॥
प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहे कुर्याद् ध्वजारोपणम्
स्नानं मङ्गलमाचरेद्द्विजवरैः सार्धं सुपूजोत्सवम् ।
देवानां गुरुयोषिताञ्च विभवाऽलङ्कारवस्त्रादिभिः
सम्पूज्यो गणकः फलञ्च शृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम्॥
पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः।
सुपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः॥
मरीचिहिङ्गुलवणजीरकेण च संयुतम्।
अजमोदायुतं कृत्वा भक्षयेद् रोगशान्तये॥

संवत्सरादिफलश्रवणमाहात्म्यम्-

राज्यं स्यादचलं नृपश्रवणतो मन्त्रीश्रवात् कौशलं,
धान्येशाद् विमला स्थिरा च सुरसा वाणी भवेन्मेघपात्।
धर्मे बुद्धिरधिष्ठिता रसपतेर्दीर्घायुषत्वं भवेत्,
सस्येशाद् विमला मतिः शुभकरी राजा बलिः श्रूयताम्॥

अथ कल्पादितो गतवर्षाणि १९७२९४९१२१ सृष्टितो गताब्दाः १९५५८८५१२१ कृतयुगप्रमाणं १७२८००० अस्मिन् युगे श्रीविष्णुमत्स्यकच्छपवराहनृसिंहाऽवताराः। त्रेतायुगप्रमाणं १२९६००० युगेऽस्मिन् श्रीवामनपरशुराम-रामचन्द्राऽवताराः। द्वापरयुगप्रमाणं ८६४००० अस्मिन् युगे कृष्णाबलरामावतारौ। कलियुगप्रमाणं ४३२००० तन्मध्येऽहिंसाव्रती श्री बुद्धाऽवतारोऽभवत्। साम्प्रतं गतकलिवर्षाणि ५१२१ भोग्यवर्षाणि ४२६८७९ । कलियुगस्य ८२२ वर्षावशेषकाले कल्क्यवतारः स्यात्।

कार्तिकशुक्लनवम्यां प्रथमप्रहरे श्रवणनक्षत्रे वृद्धियोगे कृतयुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ० पुण्यं २०। वैशाखशुक्लतृतीयायां चन्द्रे रोहिणीनक्षत्रे द्वितीयप्रहरे शोभनयोगे त्रेतायुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ५ पुण्यं १५। माघकृष्णामावस्यायां शुक्रे तृतीयप्रहरे धनिष्ठानक्षत्रे वरीयान्योगे द्वापरोत्पत्तिः। तत्र पापं १० पुण्यं १०। भाद्रपदकृष्णात्रयोदश्यां रवौ कृत्तिकानक्षत्रे व्यतीपातयोगे निशीथे कलियुगोत्पत्तिः। तत्र पापं १५ पुण्यं ५।

श्रीरामरावणयुद्धतो गता वत्सराः ८८०१६२ । श्रीकृष्णावतारतो गताब्दाः ५२५६ । महाभारतयुद्धतो गताब्दाः ५१२१ । श्रीमहावीर ( जैन ) निर्वाणसम्वत् २५४५ - २५४६ । श्रीबुद्धसम्वत् २६४३ -२६४४ । श्रीमन्नृपतिवीर-विक्रमादित्यराज्यात् गताब्दाः २०७६ । श्रीशालिवाहनराज्यात् गताब्दाः १९४१ , श्रीलक्ष्मणसम्वत् ९११-९१२ । अंग्रेजीसम्वत् २०२० - २०२१ ई. सन्, फसली सन् १४२७ - १४२८ । तत्र बार्हस्पत्यमानेन प्रभवादिषष्ट्यब्दानां मध्ये 'प्रमादी' नामसम्वत्सरः। तत्र मेषाऽर्कसमये गतमासादिः ०/२३/१९/४०/४८ भोग्यमासादिः ११/०६/५०/१९/१२ सङ्कल्पादौ वर्षान्तं यावत् 'प्रमादी' नाम सम्वत्सरः प्रयोक्तव्यः। इन्द्राग्निदेवदैवतं युगम्। वर्षनाम 'आषाढ' इति। मेघनाम 'आवर्तः'। रोहिणीनिवासः 'सन्धौ'। समयनिवासः 'वणिक्गृहे।' भारतीयगणराज्य- सम्वत् ७३ - ७४ ।

## आकाशस्थ ग्रहमन्त्रिपरिषद्

(विभागाधिकारियों के नाम तथा उनके शुभाशुभ फल)

### 'प्रमादी' सम्वत्सर का फल-

**निष्पत्तिः सर्वसस्यानां रसानां च महर्घता।**
**सुभिक्षं च तथा सौख्यं प्रमादिनि न संशयः।।**

प्रमादी सम्वत्सर में सभी अन्नों का उत्पादन तथा रस पदार्थों की मँहगी, सुभिक्ष तथा सौख्य रहेगा। इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है।

**प्रमादी, बुधः स्वामी, चैत्रे धान्यसमता, वैशाखज्येष्ठयोर्धान्यसंग्रहः, आषाढे अल्पमेघः, श्रावणस्यार्द्धे मेघवर्षा, अन्नं महर्घम् धान्ये त्रिगुण-लाभः, भाद्रपदेः महामेघ, अन्नं समर्घम्, आश्विनादिषण्मासेषु सुभिक्षम्, सर्वरसमहर्घता, लोकः सुखी ।।**

प्रमादी संवत्सर का स्वामी बुध है, चैत्र मास में अन्न का मूल्य सम, वैशाख ज्येष्ठ मास में अन्न संग्रह करने योग्य, आषाढ़ मास में अल्पवृष्टि, श्रावण मास के मध्य में मेघवृष्टि, अन्न की मँहगाई अन्न के व्यापार में तिगुना लाभ होगा, भाद्रपद मास में अतिवृष्टि होगी, अन्न सस्ते होंगे, आश्विनादि 6 महीनों में सुभिक्ष होगा, सभी रस पदार्थ मँहगे तथा लोग सुखी रहेंगे।

**नृपसंक्षो भवत्युग्रं प्रजापीडा त्वनर्घता ।**
**तथापि दुःखमाप्नोति प्रमादीवत्सरे जनः ।।**

प्रमादी वर्ष में राजाओं में अत्यन्त वैर, प्रजा को कष्ट, सभी वस्तुओं का भाव महंगा तथा जनवर्ग दुःखी रहता है।

**निष्पत्तिः सर्वशस्यानां सर्वरससमहर्घता।**
**सुभिक्षं च तथा सौख्यं प्रमादिनि न संशयः।।**

प्रमादी संवत्सर में सभी प्रकार के अन्न उत्पन्न होते हैं और सुभिक्ष तथा सौख्य होता है।

**अलसस्तु जनः प्रमादि सञ्ज्ञे डमरं रक्तपुष्पबीजनाशः।।**

प्रमादी संवत्सर में आलसी मनुष्य, डमर (सशस्त्र कलह), रक्त पुष्प और रक्त बीज वाले वृक्षों का नाश होता हैं।

**निष्पत्तिः सर्वत्र शस्यानां सर्वत्र जायते प्रिये ।**
**प्रमादी वत्सरे देवि प्रमादो जायते तदा ।।**

प्रमादी संवत्सर में सर्वत्र अच्छी धान्य निष्पत्ति और प्रमाद होता है।।48।।

**..................अन्ये पीडा न संशयः।।**

बृहज्ज्यौतिषसार के अनुसार प्रमादी नामक सवंत्सर में सभी प्राणी दुःख,भय कष्ट व पीड़ा से ग्रस्त व त्रस्त रहेंगे।

**प्रमाथिवत्सरे तत्र मध्य सस्यार्धवृष्टयः ।**
**प्रजानां जीवदुःखं स्यात् समात्सर्याः क्षितीश्वराः।।**

प्रमादी नामक सवंत्सर में अन्न का भाव साधारण रहता है और वृष्टि मध्यम होती है। सभी लोग दुःखी रहते हैं और राजाओं में परस्पर द्वेष-ईर्ष्या बढ़ जाती है।।

### राजा बुध का फल-

**बुधस्य राज्ये सजलं महीतलं गृहे-गृहे भूरि विवाहमंगलम् ।**
**प्रकुर्वते देवद्विजार्चनं नराः स्वास्थ्यं सुभिक्षं धनधान्यसंकुलम् ।।**

यदि संवत्सर का राजा बुध हो तो पृथ्वी पर अधिक वर्षा होती है, घर-घर में विवाहादि मंगल कार्य सम्पन्न होते हैं।, लोग देवता तथा विप्रों की पूजा करते हैं तथा जनता स्वस्थ, सुभिक्ष तथा धन-धान्य से पूर्ण सुखी रहती है।

## धान्येश मंगल का फल-

गोधूमसर्षपा मुद्गतिलमाषप्रवालका: ।
महर्घ जायते घोरं भौमे धान्याधिपे सति ।।

धान्येश मंगल होने पर गेहूँ, सरसों, मूँग, तिल, उड़द तथा मूँग रत्नों आदि के मूल्यों में वृद्धि होती है।

भूमिजे ग्रीष्मधान्येशे ग्रीष्मधान्यमहर्घकम्
शालीक्षुघृततैलादि महर्घाणि भवन्ति च।।

मंगल के धान्येश होने पर ग्रीष्म धान्य महँगें हो जाते हैं विशेष रूप से चावल, ईख, घी और तेल आदि महँगे होते हैं।

## मेघेश सूर्य का फल-

रवौ मेघाधिपे जाते स्वल्पतोयप्रदा घना: ।
स्वल्पं धान्यं भवेल्लोके भयं च भूतले सदा ।।

मेघेश सूर्य के होने के कारण मेघ अल्प वर्षा करते हैं, स्वल्प अन्न का उत्पादन होता है तथा संसार में भय व्याप्त रहता है।

जलदपेयदिवासरपेतदासरसिवैरमते जनतारसम्।
यवचक्षेणुनिवारसुशालिभि: सुखचयं सुलभं भुवि वर्तते।।

यदि मेघेश सूर्य हो तो जौ-चने-ईख-निवारू और चावल आदि धान्यों का अच्छा उत्पादन होता है तथा पृथ्वी पर सुख-संचय की स्थिति बनी रहती है।

## रसेश शनि का फल-

रविसुते रसपे रससंक्षयो न जलदा गददाश्च पयोधरा: ।
अजगवां गजवाजिखरोष्ट्रहा जनपदेषु नरा न रसैर्युता: ।।

यदि शनि रसेश हो तो रसपदार्थों का नाश, वर्षा का अभाव तथा रोग की अधिकता, बकरी, गौ, हाथी, घोड़े, गदहे तथा ऊँटों का नाश एवं जनपदों में मनुष्य रसपदार्थों से वंचित रहेंगे।

तुषशस्यमनावृष्टि: सर्वपापरता नरा:।
म्लेच्छानां जायते वृद्धि: सूर्यपुत्रे रसाधिपे।।

सूर्य सस्येश होने से इस संवत् में अनावृष्टि होगी तथा भूसा युक्त अन्नों का उत्पादन अधिक होगा। सभी लोग पाप कर्मो में संलिप्त रहते हैं एवं म्लेच्छों की वृद्धि होती है।

## नीरसेश गुरु का फल-

हरिद्रापीतवस्तूनां पीतवस्त्रादिकं च यत् ।
नीरसेशो यदा जीव: सर्वेषां प्रीतिरुत्तमा ।।

नीरसेश यदि गुरु हो तो हल्दी आदि पीले पदार्थो, पीताम्बरादि वस्त्रों में सबकी रूचि होती है।

## फलेश सूर्य का फल-

द्रुमवती फलपुष्पवती धरा प्रमुदिता फलभोगविशेषता।
बहुजलं जलदो भुवि मुंचति क्वचिदपि प्रमितं फलपो रवि:।।

यदि फलेश सूर्य हो तो पृथ्वी वृक्षों में फल और फूलों से शेभित, फल के उपभोग से जनता मुदित, मेघ अच्छी वर्षा करने वाले, कहीं-कहीं बहुत अधिक वर्षा की सम्भावना होती है।

## धनेश बुध का फल–

**द्रविणपो हिमरश्मिसुतो यदा विविधसंग्रहवस्तुफला तदा।**
**द्विजवरा जपयज्ञसुसंयुता: कृषिविशेष विशेषितमानसा:।।**

यदि धनेश बुध हो तो लोग विविध वस्तुओं का संग्रह करते हैं, विप्रवर्ग जप-यज्ञ में तल्लीन रहता है तथा लोग कृषि पर विशेष ध्यान देते हैं।

## दुर्गेश (सेनापति) सूर्य का फल–

**नयविशेषकरस्तरणिस्तदा गतभया नरराजपुरोगमा: ।**
**समधिकेन तदा नृपतोन्यत: पथिषु संव्रजतां न भयं क्वचित् ।।**

यदि सूर्य दुर्गेश हो तो शासक वर्ग अधिक नीति सम्पन्न व्यवहार करने वाला, राजा-प्रजा निर्भय, तथा शासन की सुव्यवस्था के कारण पथिकों में कोई भय उत्पन्न नहीं होता है।

## आषाढ़ नामक वर्ष का फल–

**आषाढे जायते सस्यानि क्वचिदवृष्टिरन्यत्र ।**
**योगक्षेमं मध्यं व्यग्राश्च भवन्ति भूपाला: ।।**

आषाढ़ वर्ष में कहीं-कहीं पर धान्य और कहीं-कहीं पर वर्षा का अभाव होता है। योगक्षेम अर्थात् अनुपलब्ध का लाभ तथा लब्ध का पालन मध्यम रूप से होता है तथा राजा लोग व्यग्र रहते हैं।

**क्वचिद् वृष्टि: क्वचित्सस्यं न तु सम्यं क्वचित्क्वचित् ।**
**आषाढेऽब्दे क्षितीशा: स्युरन्योन्यं जयकाँक्षिण: ।।**

आषाढ़ नामक वर्ष में अवर्षण के कारण कहीं-कहीं धान्य होगा और कहीं-कहीं नहीं होगा। तथा सभी राजा परस्पर जय की आकांक्षा वाले हो जाऐंगे।

**आषाढाब्दे तु राजान: सर्वदा कलहोत्सुका: ।**
**क्वचिदीति: क्वचिद्भीति: क्वचिद् वृद्धि: जलं क्वचित् ।।**

आषाढ़ नामक वर्ष में राजा लोग सदैव कलह करने में उत्सुक रहते हैं तथा इस वर्ष में कहीं ईति, कहीं भीति, कहीं वृद्धि और कहीं वर्षा होती है।

ऋषि गर्ग के अनुसार–

दुर्भिक्षाक्षेमजननश्चाषाढोऽन्योन्यभेदकृत्।
भूपालयुद्धजननो मध्यमक्षेमकारक:।।

## रोहिणी वास –

विक्रम सम्वत् 2077 में मेष संक्रान्ति का प्रवेश 'पूर्वाषाढ़ा' नक्षत्र में होने से रोहिणी का वास 'सन्धि' में रहेगा।

## रोहिणी वास फल–

यदि सन्धि में रोहिणी का वास हो तो देश में खण्डवृष्टि अर्थात् असमान वर्षा होती है।

–खण्डवृष्टिस्तु सन्धिषु।

देश के बहुत बड़े भूभाग पर अत्यधिक वर्षा के कारण पृथ्वी कहीं कहीं जलमग्न तथा कहीं-कहीं अनावृष्टि के कारण पृथ्वी पर सूखा पड़ता है। रोहिणी वास सन्धि में होने से फसलों की अच्छी पैदावार होती है। अत: भारत के कुछ स्थानों पर अत्यधिक वर्षा होने के कारण बाढ़ का प्रकोप, भूस्खलन, जन-धन, कृषि आदि की हानि तथा कुछ स्थानों पर सूखा, अनाज एवं पेयजल की कमी के

कारण जन-धन की हानि, कृषि-अनाज आदि की पौदावार में कमी के कारण गेहूँ, फल-सब्जियों, फसलों, धान्यों आदि के मूल्यों में विशेष वृद्धि होती है।

**सन्धिसंस्थं यदा बाह्यभंजायते।**

**खण्डवृष्टिस्तदासर्वधान्याप्तयः।।**

## सम्वत् (समय) का वास-

विक्रम-सम्वत् 2077 में रोहिणीवास सन्धि में होने से सम्वत् (समय) का वास वैश्य (वणिक्) के घर में होगा।

## सम्वत् वास का फल –

वैश्य के घर में सम्वत्सर (समय) का वास शुभ नहीं होता है।

-वणिक्गृहे शुभं नास्ति ।

सम्वत्सर का वास वणिक्-गृह में होने से इस वर्ष देश में धन का अधिकतम प्रसार अर्थात् आदान-प्रदान होगा, व्यापारिक क्षेत्रों में प्रगति होगी। नयी विकासोन्मुखी योजनाऐं देश को आर्थिक दृष्टि से उन्नति एवं समृद्धि की ओर अग्रसरित करेंगी। राजनीति और व्यापार आदि सभी क्षेत्रों में लोभ व स्वार्थपरता बढ़ेगी। खाद्यान्न व्यवसाय में संग्लन व्यापारी वर्ग विशेष रूप से लाभान्वित होगा। सर्वत्र असमान खण्डवृष्टि, अनुकूल वर्षा न होने के कारण तथा विरूद्ध जलवायु आदि के कारण सभी अनाज, धान्य तथा दुग्धादि पेय पदार्थों के मूल्यों में वृद्धि होगी। सामान्य वर्ग उपक्षित होगा फलस्वरूप असन्तोष बढ़ेगा।

**सर्वधान्यं महर्घ स्यात् वणिक् वेश्मनि संस्थिते।**

## सम्वत् का वाहन-

चैत्र शुक्लपक्ष प्रतिपदा को जो वार होता है, वही उस सम्वत् का राजा होता है। इस प्रकार सम्वत् 2077 का राजा बुध होने के कारण इस सम्वत् (समय) का वाहन (गीदड़) होगा।

## सम्वत् वाहन का फल-

विक्रम सम्वत् 2077 का वाहन (गीदड़) होने से राजनीतिज्ञ अपने वचनों पर स्थिर नहीं रहेंगे, फलस्वरूप राजनैतिक अस्थिरता बढ़ेगी। राजनैतिक दल शासन-तन्त्र की कमजोरी का लाभ उठाने की ताक में रहेंगे। जगलों की विविध कारणों से हानि होने से पर्यावरण में विक्षोभ पैदा होगा। भूकम्प आदि प्राकृतिक आपदाओं से भारी जन-धन की हानि सम्भावित रहेगी। विक्रम सवंत् 2077 में देश के दक्षिणोत्तरी भाग में शासन परिवर्तन, विग्रह एवं राजनैतिक उथल-पुथल होगी। वर्ष भर असमान वर्षा होने के कारण कहीं-कहीं वर्षा की कमी से सूखा, अकाल-जन्य स्थितियाँ, तथा कहीं-कहीं उपयोगी एवं अनुकूल वर्षा से सुभिक्ष तथा कहीं अत्यधिक वर्षा से बाढ़, भूस्खलन आदि अन्य विविध प्राकृतिक आपदाओं एवं प्राकृतिक प्रकोपों से जन-धन-सम्पदा आदि की भारी हानि सम्भावित है।

सम्वत्सर संहिता या अन्य कुछ विद्वानों के अनुसार सम्वत् 2077 का वाहन दोला (झूला) होगा। संवत् 2077 के वाहन दोला होने से इस संवत् में पृथ्वी पर आक्रान्ताओं के अत्याचारों या अपराधों से हाहाकार मचेगा। व्यापक दुर्भिक्ष की स्थिति उत्पन्न होगी। राजनैतिक दलों में परस्पर आरोप-प्रत्यारोपों का दौर चलेगा। कहीं देश के विशिष्ट भूभाग पर थोड़े-थोड़े समय के अन्तराल पर युद्धजन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगी। जिस वर्ष समय का वाहन दोला हो, पृथ्वी पर हाहाकार होता है। सभी देशों में दुर्भिक्ष तथा सर्वत्र संग्राम की स्थिति उत्पन्न होती है।

**यस्याऽब्दे वाहनं दोला हाहाभूता च मेदिनी।**

**दुर्भिक्षं सर्वदेशेषु संग्रामं खंडखंडयोः।।**

## सुबुध्नादि द्वादश नागों में नाग विचार एवं फल

विक्रम सवंत् 2077 में सुबुध्नादि द्वादशनागों में इस वर्ष वृष नामक नाग है। वृष नामक नाग होने से सभी प्रकार की फसलों को वर्षा की प्रतिकूलता, टिड्डी, कीट,पतंगों, कीटाणुओं, विषाक्त वातावरण आदि प्राकृतिक प्रकोपों का भय बना रहेगा फलस्वरूप देश के कुछ भूभाग पर दुर्भिक्ष जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगी।

–वृषस्यैतीतितोभयम्।

**यदा वृषाभिधानस्य भुजंगाख्यो यदा भवेत् ।**
**तदा सस्यादिकाल्पत्वं सुतरामीतितोभयम्।।**

## चतुर्मेघ विचार एवं फल–

सम्वत् 2077 में आवर्तकादि चतुर्मेघों में से 'आवर्त' नामक मेघ है। आवर्त नामक मेघ होने पर आँधी-तूफान अधिक आता है, कहीं खण्डवृष्टि तथा कहीं वृष्टि की कमी के कारण सूखा पड़ता है।

–आवर्ते वृष्टिहानिः स्यात।

आवर्त नामक मेघ होने से पृथ्वी चिन्ता और युद्ध की चीत्कार से व्याप्त रहती है। संवत् में अल्पवृष्टिकारक मेघ होते हैं फलस्वरूप अनुकूल वातावरण एवं वर्षा की कमी के कारण पृथ्वी पर सभी प्रकार के धान्य-फसलों की हानि होती है। जिससे भूखमरी आदि स्थितियाँ उत्पन्न होती हैं परिणामस्वरूप खाद्यान्न पदार्थों के मूल्यों में अप्रत्याशित वृद्धि होती है।।

**आवर्तके महावर्तो हाहाकाराकुला मही।**
**अल्पतोयकरो मेघो गर्जते भयदो रवः।।**

## नवमेघ विचार –

नव सम्वत् 2077 में आवर्तकादि नवमेघों में से संवर्त नामक मेघ है।

## संवर्त नामक मेघ फल–

संवत् 2077 में संवर्त नामक मेघ होने से भयंकर वृष्टि, वायुवेग से अनेक स्थानों पर जनता एवं सम्पदा की भारी हानि होती हैं।

–सावंर्ते वायुपीडनम्।

संवर्त नामक मेघ होन से लोगों में कामवासना बढ़ती है, धार्मिक एवं शुभकार्यों में अभिरूचि कम होती है तथा व्यर्थ के कार्यों में संलग्न रहते हैं। शासक वर्ग प्रजा की भलाई के कार्यों में कम ध्यान देकर निज कार्यों में अधिक तत्पर रहता है। पमर्वी वायु वेग से देश के पूर्वी क्षेत्रों में अधिकतम जन-धन की हानि होती है तथा मक्का, धान आदि फसलों की हानि होती है।

**कामाधिक्यं स्वल्पताधर्मकार्ये पृथ्वीपालास्तत्परा नान्यकार्ये ।**
**संवर्ताख्यो नीरदः स्यादिह यत्र प्रांचो वायुर्वाति सर्वत्र तत्र ।।**

**विक्रम शुभ सम्वत् 2077 की वर्ष प्रवेशकालीन एवं जगत्-लग्न कुण्डलियाँ–**

### नववर्षप्रवेश-कुण्डली

५
३ रा.
२
६
४
७
१ शु.
१०
मं. श.
८
१२
सू.चं.
९
गु. के.
११
बु.

**२४ मार्च, सन् २०२० ई०,**
**१४ घं. ५८ मि. ( भा.मा.स. )**

### जगल्लग्न-कुण्डली

८
६
५
९
चं. के.
७
१०
मं. गु. श.
४
३
रा.
११
१ सू.
१२
बु.
२ शु.

**१३ अप्रैल, सन् २०२० ई०,**
**२० घं. २३ मि.( भा.मा.स. )**

गत विरोधकृत् नामक विक्रम संवत् 2076 की समाप्ति के अनन्तर 'प्रमादी'

नामक विक्रम संवत् 2077 का प्रवेश 24 मार्च, 2020 ई. मंगलवार तदनुसार चैत्र मास, 11 प्रविष्टे को अपराह्नकाल में 14 घं. 58 मि. पर उत्तराभाद्रपद नक्षत्र, ब्रह्म नमाक योग, मीनस्थ चन्द्र के समय कर्क लग्न में होगा, किन्तु वासान्तिक नवरात्रों का शुभारम्भ अग्रिम दिन 25 मार्च, 2020 ई. को प्रात: सूर्योदय काल से होगा । इस संवत् में वासान्तिक नवरात्रे 25 मार्च, 2020 ई. से 02 अप्रैल, 2020 ई. तक वासान्तिक रहेंगे। शास्त्रानुसार श्रीरामनवमी का पर्व 02 अप्रैल, 2020 ई. गुरुवार को मनाया जाएगा।

नवरात्र के प्रथम दिन अर्थात् नवसंवत्सर चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा के दिन किसी योग्य विद्वान द्वारा विधिपूर्वक घटस्थापन, सम्वत्सर पूजन एवं श्री गणेश, विष्णु, शिव और देवी दुर्गा पूजन करने का शास्त्रों में विशेष माहात्म्य प्रतिपादित है। इस दिन सम्पूर्ण अग्रिम नवीन सम्वत्सर के मंगलमय यापन हेतु विद्वान् ब्राह्मणों का विधिपूर्वक पूजन एवं सम्मान कर, उन्हें विविध प्रकार के दानों से सन्तुष्ट एवं प्रसन्न कर, नानाविधपक्वान्नों, फलों और मिठाईयों आदि का भोजन करवाकर उनके मुखारविन्द से परिवार के समस्त सदस्यों को संवत् का नाम, संवत् का वास, राजा और मन्त्री आदि का फल श्रवण करने का विधान भी शास्त्रोल्लिखित है। जो बुद्धिमान व्यक्ति चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा को सम्वत्सर का पवित्र फल सुनता है वह धनाढ्य और बहुत अन्न वाला होता है तथा वर्ष भर के लिए उसके शरीर की समस्त पीड़ाएँ (व्याधियाँ) दूर हो जाती हैं। शाके को सुनने से मनुष्य को पुण्य प्राप्त होता है, सम्वत्सर से सम्पत्तिवान् होता है, संवत् के राजा का फल सुनने से राजकुल में विजय होती है, मन्त्री का फल बुद्धि देता है, धनाधिप से धान्य, रसाधिप से रस तथा सस्येश से समस्त सुख मिलते हैं। अत: सिद्धिदायक सम्वत्सर के फल को अवश्य सुनना चाहिए।

नवविक्रम संवत् 2077 में मुख्य दस पदाधिकारों में से अतिविशिष्ट सर्वोच्च राजा तथा धनेश सहित मुख्य दो पदों के नेतृत्व का अधिकार बुध ग्रह को प्राप्त है। मंत्री पद के नेतृत्व का अधिकार चन्द्र ग्रह को, सस्येश और नीरसेश महत्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार गुरु ग्रह को, धान्येश पद के नेतृत्व का अधिकार मंगल ग्रह को तथा रसेश पद के नेतृत्व का अधिकार शनि ग्रह को प्राप्त है। इस प्रकार प्रमादी नामक नव सम्वत्सर 2077 विक्रम में कुल दस महत्त्वपूर्ण अतिविशिष्ट पदों में से सर्वोच्च राजा और मन्त्री के दो महत्त्वपूर्ण मुख्य पद क्रमश: बुध और चन्द्र ग्रहों को प्राप्त हैं तथा सौम्य शुक्र ग्रह को किसी भी पद के नेतृत्व का अधिकार प्राप्त नहीं है।

उपरोक्त विवरण से यह स्पष्ट है कि विक्रम संवत् 2077 में ग्रहों की कौंसिल (ग्रहपरिषद्) के दस पदाधिकारों में से 05 पदाधिकार सौम्य (शुभ) ग्रहों को तथा 05 पदों का अधिकार अशुभ (क्रूर) ग्रहों को प्राप्त हुए हैं। सबसे सर्वश्रेष्ठ महत्त्वपूर्ण मुख्य राजा तथा मन्त्री पद के नेतृत्व के अधिकार सहित धनेश, सस्येश, नीरसेश, पाँच महत्त्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार सौम्य ग्रहों को प्राप्त है तथा धान्येश, मेघेश, रसेश, फलेश और दुर्गेश जैसे पाँच महत्त्वपूर्ण पदों के नेतृत्व का अधिकार अशुभ (क्रूर) ग्रहों को प्राप्त है।

उपरोक्त विवरण से स्पष्ट है कि आगामी नव वि. सवंत् 2077 में राजनैतिक, सामाजिक और आर्थिक आदि सभी क्षेत्रों में प्रभुत्व सम्पन्न लोग चालाकी, कपट एवं कूट-नीतियों का प्रयोग करेंगे, तथापि जनता में सुख संसाधनों की अप्रत्याशित वृद्धि होगी। मन्त्री चन्द्रमा के प्रभाव स्वरूप सामाजिक एवं प्राशानिक कार्यों में स्त्रियों का महत्त्व एवं प्रभुत्व बढ़ेगा। सम्पन्न एवं विशिष्ट वर्ग के लोगों

के मध्य सुख-साधनों एवं धन का प्रचुर मात्रा में प्रसार बढ़ेगा। जनता में राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक, धार्मिक, नैतिक, पारिवारिक एवं विवाह आदि मंगल कार्यों में दिखावे की प्रवृत्ति बढ़ेगी। मन्त्री चन्द्र एवं धनेश बुध होने के कारण विभिन्न सौन्दर्य प्रसाधनों तथा विभिन्न उपभोग्य वस्तुओं के उत्पादन में विशेष वृद्धि होगी तथा जनता मनोरोगों, उदर, स्नायु, वात, पित्त, कफ, रक्तचाप, मधुमेह, आदि विभिन्न शारीरिक क्लिष्ट रोगों से ग्रस्त एवं त्रस्त रहेगी। हीरा-मोती आदि रत्नों, वस्त्रों, हस्तशिल्प, कृषि, मशीनरी, खाद्य-पदार्थों, सोना-चाँदी आदि धातुओं, पैट्रोल-डीजल आदि तेल, भवन निर्माण से सम्बन्धित सामग्री या निर्माण से सम्बन्धित अन्य विविध कार्यों में संग्लन व्यापारी वर्ग लाभान्वित होगा, किन्तु लघु व्यापारी आर्थिक संकटों के कारण परेशान एवं दु:खी रहेंगे।

मेघेश, फलेश तथा दुर्गेश अग्नि तत्त्व प्रधान सूर्य के होने से इस संवत् में वर्षा की कमी तथा आँधी, तूफान, झन्झावात आदि की वृद्धि होगी। संवत 2077 में रसेश शनि होने से अनुकूल एवं उपयोगी वर्षा की कमी के कारण रसदार ईख, घी, दूध, मलाई, मक्खन, तेल, गुड़, शक्कर तथा पेयजल की कमी रहेगी। अधिकांश राष्ट्र घातक एवं आधुनिकतम हथियारों तथा परमाणु बम्बों के निर्माण में संग्लन रहेंगे। पहाड़ी क्षेत्रों में भारी वर्षा से भूस्खलन, भूकम्प एवं बाढ़ आदि से जन-धन की भारी हानि होगी तथा कृषि, फल, परमाणु, सौर उर्जा एवं सैन्य संसाधनों में विशेष उल्लेखनीय उन्नति होगी। किन्तु कुछ मुस्लिम बाहुल्य राष्ट्रों के प्रमुख अपना वर्चस्व बढ़ाने एवं दिखाने के लिए विश्व के समृद्ध एवं शक्तिशाली देशों से युद्ध करने के लिए तत्पर रहेंगे। इस वर्ष प्रायश: सामान्य जन-उपयोगी सभी वस्तुओं के मूल्यों में अप्रत्याशित वृद्धि होने के कारण लोगों में आक्रोश एवं असंतोष व्याप्त रहेगा।

वि. संवत् 2077 में शनि की मकर राशि में स्थिति होने से शनि की दृष्टि उत्तरी दिशा अर्थात् उत्तरी गोलार्द्ध पर होगी परिणामस्वरूप उत्तरी-प्रान्तों, उत्तरी देशों तथा उत्तर-दक्षिणी देशों में राजनैतिक अस्थिरता, सत्ता परिवर्तन, उथल-पुथल, आतंकवादी, विस्फोटक, हिसंक एवं अग्नि-जन्य घटनाएें व्यापक स्तर पर घटित होने की पूर्ण -पूर्ण सम्भावना है। भारत के उत्तर-पूर्वी प्रदेशों में कहीं बाढ़, भूस्खलन, भूकम्प, समुद्री तूफान, ज्वारभाटा, सुनामी, महामारी, अग्निकाण्ड, यान (वायुयान, जलयान, रेलयान, सड़कयान) आदि दुर्घटनाओं, प्राकतिक आपदाओं से कृषि, धान्य, फसलों। जन-धन आदि की भारी हानि होना सम्भावित है। मकर राशिस्थ शनि की कर्क, तुला तथा मीन राशियों पर पूर्ण दृष्टि तथा धनु, मकर व कुम्भ राशि वाले राष्ट्रों पर शनि की साढ़ेसाती का पूर्ण प्रभाव रहेगा परिणामस्वरूप कर्क, तुला एवं मीन राशि वाले उत्तरी राज्यों में अकाल जन्य परिस्थितियाँ उत्पन्न होगी यथा -

**मकरे च यदा सौरि: दुर्भिक्षं तत्र दारुणम्।**
**कामार्ताश्च विनश्यन्ति ह्यन्यदेशे शुभं भवेत्।।**

नव वि. सवंत् 2077 का शुभारम्भ कर्क लग्न में हो रहा है। लग्न पर सप्तम भाव में स्थित उच्चस्थत मंगल तथा स्वगृही शनि की पूर्ण दृष्टि तथा भाग्यस्थ वर्ष-लग्नेश चन्द्रमा की सूर्य के साथ युति तथा शनि की पूर्ण दृष्टि एवं लग्न पर सप्तमस्थ मंगल और शनि की पूर्ण दृष्टि के कारण भारत की राजनीति में आश्चर्यजनक परिवर्तन होंगे उत्तर एवं दक्षिणी की ओर से शत्रुदेशों की गतिविधियों से अघोषित युद्ध की स्थितियाँ उत्पन्न होंगी, परिणामस्वरूप

सैन्यबल को सचेष्ट रहने की आवश्यकता रहेगी। वर्ष की प्रवेश कुण्डली में शनि की सूर्य-चन्द्र पर पूर्ण दृष्टि एवं मंगल की दशमस्थ शुक्र पर पूर्ण दृष्टि होने से किसी यावनदेश में आन्तरिक क्रान्ति व विभाजन होने के पूर्ण संकेत हैं। भारत को प्रभाव राशि मकर में क्रूर (पापी) ग्रहों की स्थिति होने से राजनैतिक दृष्टि से प्रधान नेताओं के लिए यह संवत् सुरक्षा की दृष्टि से विशेष भयावह रहेगा। तथा कहीं दुर्भिक्ष, जलप्रलय, समुद्री तूफान और भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोपों से भयंकर जन-धन हानि के योग बन रहे हैं। कर्क लग्न में संवत्सर का शुभारम्भ होने से उत्तर दिशा में प्राकृतिक प्रकोपों , दक्षिण में महामरी, पश्चिम में दुर्भिक्ष तथा कहीं सत्तासंघर्ष की स्थितियाँ बनेंगी तथा पूर्वी प्रान्तों में सुख-समृद्धिदायक वातावरण रहेगा। ऐश्वर्य तथा सुख-साधनों में वृद्धि होगी फलरूवरूप पूर्वी प्रदेशप्रगति पथ पर अग्रसरित होंगे। यथा-

**कर्के सुखं तु पूर्वस्यामुत्तरस्यां तु विग्रहः।**
**यच्चासनबलं यावद् दुर्भिक्षं पश्चिमे दिशि।।**

जगत् लग्न के स्वामी अष्टम भावस्थ स्वराशिगत शुक्र का गुरु के साथ नवपंचम योग बना हुआ है तथा लग्न पर उच्चस्थ सूर्य की नीच दृष्टि है। ग्रहस्थिति के अनुसार विश्व के अधिकांश देशों के आन्तरिक, सामाजिक, राजनैतिक हालात विक्षुब्ध होंगे। सप्तम भाव में उच्चस्थ सूर्य पर उच्चस्थ मंगल की पूर्ण दृष्टि होने से यह वर्ष धन-धान्य से सम्पूर्ण एवं नई राजनैतिक गतिविधियों वाला सिद्ध होगा, लेकिन केन्द्र में शनि-मंगल एवं नीच गुरु की स्थिति के कारण राजनैतिक वैमनस्यता देशहित में होने वाली प्रगति में बाधक रहेगी लग्न पर सूर्य की नीच दृष्टि होने से राजनीतिज्ञों के विचारों में विविधता एवं अनबन की स्थितियां उत्पन्न होंगी।

भारत की प्रभावराशि मकर में शनि-मंगल का योग होने से कुछ स्थान विशेष पर परिस्थितिवश राष्ट्रपतिशासन भी लागू करना पड़ सकता है। दक्षिण-उत्तर दिशा में कहीं सीमा प्रान्तों पर शत्रुदेश की गतिविधि से सैन्यबल का प्रयोग करनें का संकेत भी मिलता है।-

"युद्धदौ शनि-माहैयौ तथा दुर्भिक्षकारकौ।।"

व्यक्ति गत स्तर पर जन्मलग्न वा जन्म राशि से जगत् लग्न जिस राशि या भाव में हो वह भाव शुभग्रह या भावेश से दृष्ट या युक्त हो तो उस वर्ष में तद् भाव सम्बन्धि फल की वृद्धि होती है, यदि पाप ग्रह की दृष्टि या स्थिति हो तो उस भाव के फल की हानि होती है। सामान्यतया जन्मलग्न, जन्मराशि एवं वर्षलग्न से जगत् लग्न आठवें या बारहवें हो तो वह वर्ष उस व्यक्ति विशेष के लिए शुभ नहीं होता है।

## शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल

गोचर में जब शनि जिस जातक की जन्मराशि से बारहवीं राशि में प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को साढ़ेसाती प्रारम्भ होती है। शनि मध्यमगति से एक राशि में ढाई वर्ष रहता है। वास्तव में जब शनि जातक की राशि पर या उसकी राशि से अग्रिम या पृष्ठस्थ राशियों पर गोचरीय भ्रमण करता है तब जातक पर शनि का शुभ और अशुभ प्रभाव भारी मात्रा में पड़ता है। शनि मध्यममान से एक राशि में अढ़ाई वर्ष रहता है। इस प्रकार जातक की राशि और उसकी राशि से पृष्ठीय तथा अग्रिम निकटस्थ राशियों में शनि स्थिति का प्रभाव अधिकतम साढ़े सात वर्ष तक रहता है। शनि का साढ़ेसात वर्ष तक प्रभाव होने के कारण ही इसे शनि की साढ़ेसाती कहते हैं। संस्कृत में इसे बृहत्-कल्याणी, मराठी में बड़ी पनोति कहते हैं। जन्मराशि से गोचरीय भ्रमण में बारहवां शनि शिर पर, जन्मराशि का शनि हृदय या छाती पर तथा दूसरा शनि पांवों पर आया हुआ कहा जाता है। इन राशियों का शनि अत्यन्त दुष्ट एवं नीच लोगों से नाना प्रकार का कष्ट-पीड़ा एवं क्लेशदायक, पुत्र और पशुओं को पीड़ादायक, वाहनादि की हानि, रोग, मृत्यु, विदेशगमन, धन समृद्धि का विनाश, पति-पत्नी के परस्पर सुख का अभाव, राजभय, बन्धन और अन्यसुखों का अभाव करने वाला होता है।

**द्वादशे जन्मगे राशौ द्वितीये च शनैश्चरः ।**
**सार्धानि सप्तवर्षाणि तदा दुःखैः युतो भवेत् ।।**

शनि ग्रह जब जिस जातक की जन्मराशि से चौथी या आठवीं राशि में गोचरीय भ्रमण से प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को शनि की क्रमशः चतुर्थस्थ एवं अष्टमस्थ ढैय्या प्रारम्भ होती है। इस प्रकार की शनि स्थिति का अशुभ प्रभाव भी जातक पर भारी मात्रा में पड़ता है। संस्कृत में इसे लघुकल्याणी तथा गुजराती व मराठी में छोटी पनोति कहते हैं। राशि से चौथी एवं आठवीं राशि में गोचरीयभ्रमण करने वाला शनि व्याधि, रोग, कष्ट, दुःख, पीड़ा, परेशानी, मृत्यु, अग्नि और शस्त्रभय, प्रदेशगमन, क्लेश एवं चिन्ता तथा भाई-बन्धुओं के साथ विरोध उत्पन्न करने वाला होता है।

**लघुकल्याणी प्रददाति वै रविसुतो राशे चतुर्थाष्टमे,**
**व्याधिं बन्धुविरोधं विदेशगमनं, क्लेशं च चिन्ताधिकम् ।।**

शास्त्रों में तथा लोकव्यवहार में शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल बहुत ही दुःखदायक एवं अनिष्टकारी माना गया है परन्तु यह सत्य नहीं है। शनि जातक की जन्मकुण्डली में अपनी विशेष स्थिति, दृष्टि, युति एवं अन्य ग्रहों से सम्बन्ध के आधार पर ही अच्छा और बुरा फल देता है।

जातक की जन्मकुण्डली में शनि और चन्द्रमा यदि पायुक्त, पापदृष्ट या पापकर्त्री योग में न हों तथा शनि अपनी मित्रराशि, स्वराशि मूलत्रिकोण राशि या उच्चराशि का होकर प्रशस्त ३, ६, ११ भावों में स्थित हो तथा उसकी महादशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशा, गोचर एवं अन्य शुभ योगकारक ग्रहों के आधर पर श्रेष्ठ समय चल रहा हो तो साढ़ेसाती एवं ढैय्या का अशुभ एवं अनिष्टकारी प्रभाव या तो होता ही नहीं है या बिल्कुल न्यूनतम होता है। शनि केन्द्रेश, त्रिकोणेश आदि के आधार पर शुभ या राजयोग कारक होकर शुभ भावों में स्थित हो तथा उसका अन्य उच्चादि राशियों में स्थित राजयोग कारक शुभ एवं मित्र ग्रहों से शुभ सम्बन्ध हो तथा गोचर में भी शुभप्रभाव युक्त हो तो साढ़ेसाती या ढैय्या जातक को विपुल धन-धान्य, राजसी सुख एवं मान-सम्मान, ख्याति, पद-प्रतिष्ठा, वैभव सब कुछ प्रदान करने वाली होती है।

गत संवत्सर में 24 जनवरी, सन् 2020 ई., से मकर राशि में संचरणशील शनिदेव नव वि. संवत् 2077 के आरम्भ (25 मार्च, 2020 ई.) से संवत् की समाप्ति (12 अप्रैल, 2021 ई.,) तक क्रमशः मार्गी, वक्री तथा पुनः मार्गी गति से मकर राशि में ही संचरण करेंगे। नव वि. संवत् 2077 के आरम्भ 25 मार्च, 2020 ई. से 11 मई, 2020 ई. तक मार्गी गति से तदनन्तर 11 मई, 2020 ई. से 29 सितम्बर, 2020 ई. तक वक्री गति से तदनन्तर पुनः संवत् की समाप्ति पर्यन्त मार्गी गति से शनिदेव मकर राशि में ही संचरण करेंगे। फलस्वरूप वि. संवत् 2077 के प्रारम्भ से समाप्ति पर्यन्त धनु, मकर और कुम्भ राशि वाले जातकों पर शनि की साढ़ेसाती का शुभाशुभ प्रभाव तथा मिथुन और तुला राशि वाले जातकों पर शनि की ढैय्या का शुभाशुभ प्रभाव पड़ेगा। गोचर में वक्री ग्रहों के फल के विषय में मिलता है कि शनि, भौम आदि क्रूर ग्रह वक्री होने पर अधिकतम अशुभफल तथा गुरु, शुक्र आदि सौम्य ग्रह वक्री होने पर अधिकतम शुभफल देते हैं। यथा-

**यदा क्रूरग्रहो वक्री अतिचारी तु सौम्यकः ।**
**पीडा व्याधि भयं तत्र दुर्भिक्षं राज्यविग्रहम्।।**

परिणामस्वरूप शनिदेव नव संवत् 2077 में जब वक्री गति से संचरण करेंगे तब शनि के अशुभ प्रभाव से प्रभावित जातक और जातिकाओं को मानसिक, शारीरिक, आर्थिक, पारिवारिक विविध प्रकार की समस्याओं, संकटों और दुःखों से ग्रस्त और त्रस्त होना पड़ता है। समाज में राजनैतिक टकराव, अव्यवस्था, अत्यधिक महँगाई, गम्भीर रोग, भय, दुःख, उपद्रव, हिसंक घटनाएँ, अस्थिरता, असन्तोष, बाढ़, भूकम्प, भूस्खलन, दुर्भिक्ष आदि विविध पाकृतिक प्रकोपों का भय एवं असुरक्षा का वातावरण बनता है।

परन्तु शनि साढ़ेसाती एवं ढैय्या के शुभाशुभ प्रभाव की मात्रा जातक की जन्मकुण्डली में शनि की स्थिति पर निर्भर होती है। यदि जन्मकुण्डली में शनि नीच राशि, शत्रुराशि, अस्त, वक्री, पापाक्रान्त, पाप ग्रहों से युत या दृष्ट हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का बुरा प्रभाव जातक पर अधिकतम होगा, इसके

विपरीत यदि जन्मकुण्डली में शनि अपनी उच्च राशि, मूलत्रिकोण राशि,

स्वराशि, मित्रराशि, मार्गी, शुभाक्रान्त, शुभग्रहों से युत या दृष्ट आदि शुभ स्थिति में हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का अशुभ प्रभाव जातक पर नहीं पड़ेगा या न्यूनतम ही पड़ेगा किन्तु यदि शनि योगकारक आदि होकर षोडशवर्ग, अष्टकवर्ग एवं षड्वल आदि के आधार पर बली सिद्ध हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या में जातक को अप्रत्याशित सफलता और सम्पन्नता आदि अनेक शुभफलों की प्राप्ति होती है। जिन जातकों की जन्मकुण्डली में शनि पाप स्थिति या सम्बन्ध में होता है उन्हें शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या में मानसिक व्यथा, रोग-पीड़ा, दु:ख-कष्ट, गृह-क्लेश, चोर-भय, अग्निभय, जलभय, राजभय, राजदण्ड, पदच्युति एवं अवनति आदि अशुभफलों की प्राप्ति होती है।

शनि के अशुभ प्रभाव से बचने के लिए शास्त्रों में प्रतिपादित उपायों को विधिपूर्वक सम्पन्न करने या करवाने से निश्चित रुप से लाभ होता है।

(१) शनिवासरी अमावस्या को सायंकाल में सूर्यास्त के बाद शनि पूजन, मन्त्र जाप एवं स्तोत्र पाठ करना चाहिए।

(२) प्रत्येक शनिवार को सायंकाल में शनि के बीजमन्त्रों, पौराणिक मन्त्रों या वैदिक मन्त्रों का संकल्पपूर्वक जाप करना चाहिए।

(३) शनिवार को सुन्दरकाण्ड का पाठ करना या सुनना चाहिए।

(४) शनिवार सायंकाल को पीपल वृक्ष के पास या शनि मन्दिर में तेल का दीपक जलाना चाहिए।

(५) प्रतिदिन या शनिवार को प्रात:काल में भगवान शिव का पूजन करके, पीपल वृक्ष के समीप शनि स्तोत्र का पाठ करके कच्ची लस्सी में काले तिल डालकर वृक्षमूल में लस्सी चढ़ानी चाहिए।

(६) शनिवार का व्रत रखना चाहिए।

(७) काले घोड़े की नाल या नाव के तल में लगी हुई कील से निर्मित अँगूठी या शनियन्त्र या नीलम रत्न जड़ित मुद्रिका को विधिपूर्वक शुभ मुहूर्त में निर्माण करवाकर शुभमुहूर्त में शनिवार को विधियुक्त पूजा करके धारण करना चाहिए।

(८) शनिवार को बन्दरों को गुड़ और चना खिलाना चाहिए।

(९) शनिवार को पक्षियों को सप्तधान्य डालना श्रेयस्कर है।

(१०) शनिवार को सप्तधान्यादि का या काले पदार्थों, काले वस्त्रों आदि का दान करना चाहिए।

(११) शनि साढ़ेसाती, ढैय्या एवं शनि पाया के अधिकतम अशुभ फल की शान्ति के लिए बीज मन्त्रों, वैदिक मन्त्रों या महामृत्युञ्जय आदि मन्त्रों का पर्याप्त संख्या में जाप एवं हवन करना चाहिए।

(१२) छायापात्र दान, तुलादान, भूदान, स्वर्णदान आदि का दान करना चाहिए।

(१३) तेल में मुख देखकर उस तेल में उड़द की दाल के नानाविध मीठे और नमकीन पक्वान्न बनाकर गरीबों, मजदूरों, कुष्ठरोगियों आदि को खिलाने चाहिए, इसके अतिरिक्त काले कुत्ते, भैंसे या साँड आदि को खिलाना भी श्रेयस्कर रहेगा।

शानिजन्य अरिष्ट दोषों के शमनार्थ प्रदत्त उपायों को किसी विशेष शुभ-मुहूर्त में शनिवार से प्रारम्भ करके प्रतिदिन या प्रत्येक शनिवार को करना चाहिए। विशेष उपायों को शनैश्चरी अमावस्या को करना या करवाना चाहिए। उपरोक्त किसी भी उपाय को करने से निश्चित रूप से शनि-जनित अरिष्टों की शान्ति होती है।

### आय व्यय चक्र द्वारा शुभाशुभ फल -

संवत् में लाभ-हानि का ज्ञान करने हेतु आय-व्यय चक्र -

आय-व्यय चक्र (विंशोत्तरी मतानुसार)

(सम्वतसर 2077 का राजा-बुध)

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | ०२ | ११ | ०२ | ११ | १४ | ०२ | ११ | ०२ | १४ | ०८ | ०८ | १४ |
| व्यय | ०५ | ११ | ११ | ०५ | ०२ | ११ | ११ | ०५ | ०८ | ११ | ११ | ०८ |

आगामी सम्वत्सर में जातक से सम्बन्धित शुभाशुभ फल ज्ञात करने हेतु आय-व्यय बोधक चक्र में जातक की राशि के लाभ-हानि अंकों के योग में से एक घटाकर शेष को ८ से भाग दें। भाग देने पर यदि शेष, १, २, ६, ७ बचे तो अभीष्ट सम्वत् में जातक को उत्तम लाभ होगा। शेष ३, ४, ५ या ८ हो तो लाभ से अधिक व्यय होने से परेशानियाँ बढ़ती हैं। अर्थात् शेष ०१ में लाभ, ०२ में सौख्य, ०३ में क्लेश, ०४ में रोग, ०५ में मिथ्या अपवाद, ०६ में सम्मान, ०७ में विजय, ०८ या ० में हानि समझनी चाहिए।

यथोक्तम् -

**लाभव्ययौ समौ कृत्वा एकहीनं तु कारयेत्।**
**अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषाङ्के फलमादिशेत्।।**
**लाभं सौख्यं तथा क्लेशं रोगं लोकापवादनम्।**
**सम्मानं विजयं हानिं कथितं पूर्वसूरिभिः।।**

### राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों द्वारा संवत् 2077 में लाभ-व्यय ज्ञान -

संवत् में जिस जातक से सम्बन्धित लाभ-व्यय ज्ञान अपेक्षित हो सर्वप्रथम उस जातक की राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों में अभीष्ट वर्ष के राजा के ध्रुवाङ्कों को जोड़ देते हैं। योगफल को 3 से गुणाकर, गुणनफल में 5 जोड़कर 15 से भाग देने पर जो शेष बचे वह लाभ होता है। लब्धि को 3 से गुणा करने पर गुणनफल में 5जोड़ने तथा योगफल में 15 से भाग देने पर जो शेष रहे वह खर्च जानना चाहिए। सम्वत् 2077 में मेषादि द्वादश राशियों के जातकों हेतु लाभ-हानि की मात्रा का समानुपातीय ज्ञान ध्रुवाङ्क चक्र द्वारा स्पष्ट है।

लाभ-हानि चक्र (ध्रुवाङ्कों के आधार पर)

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | ०५ | १४ | ०२ | ११ | १४ | ०२ | १४ | ०५ | ०८ | ११ | ११ | ०८ |
| हानि | ०५ | ११ | ११ | ०८ | ०२ | ११ | ११ | ०५ | ११ | ०५ | ०५ | ११ |

**इतीदं वत्सरफलं वत्सरादि - तिथौ शुभम् ।**
**यः श्रृणोति नरो भक्त्या स सुखी वत्सरं भवेत्।।**

**प्रो. विनोद कुमार शर्मा**
आचार्य एवं अध्यक्ष
ज्योतिष-विभाग

# वि० संवत् २०७७ सन् २०२०-२०२१ ई० में मेषादि द्वादश राशियों का मासिक-फल

M.Katyayana

**मेष** (ARIES) **चु, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ।**

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा वर्षारम्भ में राशीश मंगल अपनी स्वोच्च राशि में होगा तथा १८ अप्रैल से १५ मई तक सूर्य भी इस राशि में उच्च का रहेगा। अतः यह समय अनुकूल व शुभफलदायक रहेगा, रोजगार के अवसरों में वृद्धि होगी मान सम्मान बढ़ेगा, उच्चशिक्षा का मार्ग प्रशस्त होगा, प्रतियोगिता परीक्षाओं में सफलता मिलेगी, उच्चपदस्थ अधिकारियों से घनिष्ठ संबन्ध बनेगें, भाग्य सहायक रहेगा, आय के संसाधनों में वृद्धि होगी कार्य क्षेत्र, व्यापार में सफलता के उत्तरोत्तर मार्ग प्रशस्त होगें। चिरलम्वित कार्य संपूर्ण होगें, मनोकामनाएँ फलीभूत होगीं। परन्तु १८ जून से मीन राशि में प्रवेश के पश्चात किञ्चित अड़चनें मानसिक तनाव उम्पन्न करेगी, बनते कार्यो में व्यवधान उत्पन्न होगें, व्यय की अधिकता व अनावश्यक भागदौड़ से मन संतप्त रहेगा। बन्धु जनों से अवरोध, भूमि, भवनसम्बन्धी कार्यो का सम्पन्न करने मे अड़चनें पैदा होगी। वर्षान्त में परिस्थितियाँ परिवर्तित होगी, समय किञ्चित अनुकूल रहेगा।

**चैत्रशुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई. तक )**

यह समय आपको उत्तम फल प्रदान करने वाला है यह समय आपके लिए शुभ व अनुकूल फल प्रदान करने वाला है राशि से दशमस्थान में उच्चस्थ मगंल राजकीय कार्यो को सम्पन्न व व्यापारिक कार्यो में सफलता प्रदान करने वाला है, मान सम्मान में वृद्धि, रोजगार में उन्नति, पारिवारिक सुख शान्ति रहेगी। समाज के सम्मानित व प्रतिष्ठित व्यक्तियों से सम्पर्क बढ़ेगा, उच्चाधिकारियों के सहयोग से चहुँमुखी सफलता में उत्तरोत्तर वृद्धि रहेगी। मनोवाञ्छित फल प्राप्त होगें। ३,४,११,१२,२०,२१,२२,३० अप्रैल एवं १ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई, तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है मासारम्भ में कार्य व्यवसाय से धनलाभ के सुअवसर प्राप्त होगें। राजकीय व सामाजिक कार्या में सफलता प्राप्त होगी। मासान्त में व्यवसाय व कारोबार सम्बन्धी किञ्चित अड़चन उत्पन्न होगी, व्यय की अधिकता व अनावश्यक भाग दौड़ से मन व शरीर क्लान्त रहेगा। आकास्मिक यात्राएं कार्य-व्यवसाय में बाधाएँ उत्पन्न करेगी। रोग व शत्रुओं के ऊपर धन का अपव्यय होगा। ८,९,१७,१८,१९,२७,२८ मई ५,६,१४,१५,२३,२४,२५ जून एवं २,३, जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई, तक )**

यह समय आपके लिए शुभाशुभ मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। १८ जून से मंगल इसी राशि में प्रवेश कर चुका है अतः विगड़े व लम्वित कार्य सपूर्णता को प्राप्त करेगें, आर्थिक, शारीरिक स्थिति में अनुकूल सुधार होगा, पराक्रम व उत्साह में वृद्धि रहेगी। परिवार के सहयोग से नवीन कार्य की योजना फलीभूत होगी। संतान पक्ष से संतोष रहेगा मासान्त मे ६ अगस्त से मंगल वक्री होकर मीन राशि में प्रवेश करेगा, कारणवश कठिनाईयां उत्पन्न होगी। ११,१२,२२,२६,३० जुलाई एवं ७,८,९,१७,१८,२५,२६,२७ अगस्त

के के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा, स्वास्थ्य की दृष्टि से शिरशूल व ज्वर से पीड़ित रहेंगें, कार्यक्षेत्र में स्वास्थ्य की शिथिलता से अवरोध उत्पन्न होंगें। पिता पुत्र मे वैचारिक मतभेद होने से क्लेश का वातावरण रहेगा, धैर्य व विवेक पूर्वक परिस्थिति का सामना करना होगा। स्त्री पक्ष के लिए भी यह समय प्रतिकूल ही रहेगा। आर्थिक सुदृढ़ता के लिए मितव्ययता का पालन करना होगा, अन्यथा आर्थिक संकट का सामना करना पड़ सकता है। ४,५,१३,१४,१५,२२,२३ सितम्बर एव १,२,१२,१६,२०,२६,३० अक्टूबर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १नवम्बर से ३०दिसम्बर २०२० ई.तक )**

यह समय आपके लिए शुभाशुभ मिश्रित फल दायक रहेगा। मासारम्भ में परिस्थितियाँ वक्री राशीश के कारण प्रतिकूल रहेगी शारीरिक, मानसिक व आर्थिक समस्याओं से मन व्यथित रहेगा, परन्तु २४ दिसम्बर से राशीश मंगल मार्गी हो कर इसी राशि मे प्रवेश करेगा, जिस कारणवश लम्वित कार्य बनेगें आर्थिक सुधार से मन प्रसन्न होगा, पराक्रम मे वृद्धि होगी उत्साह बना रहेगा स्वास्थ्य भी उत्तम रहेगा। ७,८,१५,१६,१७,२५,२७ नवम्बर एवं ४,५,६,१३,१४,२२ २३ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० ई. से २६ फरवरी २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए लिए अनुकूल फल प्रदान करने वाला है। कार्य क्षेत्र एवं व्यापार में लाभ व उन्नति के सुअवसर मिलेंगें। धनसंचय से परिवार में प्रसन्नता का वातावरण रहेगा। स्वयं के पराक्रम व पत्नी के सहयोग से सभी कार्य सिद्ध होगें। परिवार में मंगल कार्य होने से परिवारजनों में प्रेम व परस्पर सद्भाव का वातावरण रहेगा। समाज में मानसम्मान मिलेगा, समुदाय में अग्रणी रहेंगें। व्यवसायिक क्षेत्र में स्फूर्ति व पराक्रम की वृद्धि से धनलाभ के सुअवसर प्राप्त होगें। १,२,६,१०,१८,१६,२०,२८,२६ जनवरी एवं अनुकूल ६,७,१४,१५,१६,२४,२५,२६ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ ई, तक )**

यह समय आपको लिए शुभफल प्रदान करने वाला होगा। कार्य व्यवसाय व व्यापार के क्षेत्र में पराक्रम की वृद्धि से सिद्धि प्राप्त होगी। प्रचुर मात्रा में लाभार्जन के श्रेष्ठ सुअवसर प्राप्त होगें। परिवार में सुख, शान्ति, समृद्धि की दृष्टि से यह समय शुभफलदायक एव अनुकूल रहेगा। भाई बन्धुओं का सहयोग नवीन योजनाओं के क्रियान्वन में सहायक सिद्ध होगा। कार्यो के सफल संचालन से आर्थिक संसाधनों में वृद्धि होगी समाज में मानसम्मान व यश प्राप्ति होगी। ५,६,१४,२४,२५ मार्च एवं १,२,१०,११ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**वृष (TARUS) ई,उ,ए,ओ,व,वा,वि,वू,वे,वो।**

वर्षारम्भ में इस राशी पर मंगल की क्रूर दृष्टि रहेगी, जिस कारण अनेक अड़चनों व कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा, बनते कार्यो में व्यवधान उत्पन्न होते रहेंगें। अप्रैल मासारम्भ में शुक्र इसी राशि पर विचरण करेगा, अतः आर्थिक स्थिति में सुधार, व्यवसाय में लाभ, कार्य क्षेत्र का विस्तार तथा मानसम्मान में वृद्धि होगी। १५ मई से सूर्य भी इसी राशि में संचरण करेगा अतः भूमि भवन वाहन का लाभ, माता से सहयोग, उच्चाधिकारियों व

प्रभावशाली व्यक्तियो से सम्वन्ध के कारण कार्य व्यवसाय में उत्तरोतर वृद्धि होगी। परन्तु जून में शुक्र के वक्री होने से कार्य क्षेत्र में किञ्चित संघर्ष व अड़चने उत्पन्न हो सकती है, बन्धु-वान्धवों से वैर विरोध तथा आर्थिक, कठिनाईयों का सामना करना पड़ सकता है। २५ जून से शुक्र के मार्गी होने से परिस्थितियां परिवर्तित होगीं। भ्रातृपक्ष से सौहार्द रहेगा, दूर-पास की यात्राएं आनन्ददायक रहेंगी २३ अक्टूबर से राशीश शुक्र अपनी नीच राशि में विचरण करेगा, अतः संतान पक्ष से चिन्ता रहेगी। स्वास्थ्य संवंधी समस्याएँ हो सकती है। ४ जनवरी को शुक्र धनु राशि में प्रवेश करेगा अतः अनेक प्रतिकूल परिस्थितियों का सामना करना पड़ेगा, परन्तु २८ जनवरी से वर्षान्त तक समय भाग्यदायक व अनुकूल ही रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५मार्च से ७ मार्च २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा।, मासारम्भ में शुक्र राशि से द्वादश स्थान में रहेगा, अतः स्वास्थ्य नरम रहेगा, नेत्रपीड़ा, चर्मरोग, मूत्राधिक्य आदि रोगों की समस्या रहेगी १३ मई से २५ जून तक राशीश के वक्री होने से भाई बन्धुओं से मन मुटाव, परिवार में अशान्ति व कलह का वातावरण रहेगा।, मासान्त में स्थिति सुधरेगी, कृषि क्षेत्र से धनलाभ, बहुआयामी योजनाओं से व्यापार में उत्तरोतर वृद्धि, मानसम्मान में वृद्धि व यश प्राप्त होगी। २६,२७,२८ मार्च ५,६,१३,१४,२३,२४ अप्रैल एवं २,३ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई, तक )**

मासारम्भ में राशीश शुक्र के वक्री होने से आर्थिक मानसिक व शारिरीक कठिनाईयों से सामना करना पड़ेगा। रोग व शत्रु पर व्यय अधिक मात्रा में होने से मन संतप्त रहेगा। परिवार व बन्धु-वान्धवों से मनमुटाव, कार्य क्षेत्र में अड़चने, रुकावटें, अनावश्यक भागदौड़ एवं शिथिलता रहेगी, पित्त कफप्रकोप, नेत्रपीड़ा, ज्वरसंक्रमण व अम्लाधिक्य से शारिरीक कष्ट हो सकता है मासान्त में स्थिति किञ्चित अनुकूल बनेगी। १०,११,२०,२१,२६,३० मई ७,८,१६, १८,२६,२७ जून एवं ४,५ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई, तक )**

यह समय पूर्वापेक्षा किञ्चित उत्तम रहेगा, परिवार-कुटुम्ब में बड़े बुजुर्ग की सलाह लेने से कल्याण होगा, परिवार में शान्ति, सद्भाव एवं सहयोग का वातावरण बनेगा कार्य-व्यवसाय में धीरे-धीरे सुधार होगा, रोजगार सम्बन्धी नवीन योजनाएं क्रियान्वित होगी धनागम के मार्ग प्रशस्त होगें, धनागम से पूर्व लाम्वित कार्य, संपूर्णता, को प्राप्त करेगें। भ्रातृ पक्ष के सहयोग से सामाजिक कार्यो में सक्रियता बढ़ेगी, मान सम्मान व यश प्राप्ति से मन प्रसन्न होगा। १३,१४,१५,२३,२४,३१ जुलाई एवं १,२,१०,११,१६,२०,२८,२६ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा, पराक्रम व सूझ बूझ से कार्य क्षेत्र में उन्नति होगी, नवीन योजनाएं उर्जा व स्फूर्तिदायक रहेंगी भ्रातृपक्ष से सौहार्द रहेगा। बाद में दूर पास की यात्राओं से लाभ होगा, धन लाभ के अनेक मार्ग विकसित होंगे। भ्रातृपक्ष से सौहार्द रहेगा। मासान्त में भूमि-भवन जायदाद का सौख्य मिलेगा पुश्तैनी जमीन में, लाभांश प्राप्ति से कार्य क्षेत्र का विस्तार होगा। शत्रुपक्ष पर भारी रहेंगे, समय अनुकूल रहेगा। ६,७,८,१६,१७,२४,२५ सितम्बर एवं ४,५,१३,१४,२१,२२,३१ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १नवम्बर से ३०दिसम्बर २०२० ई.तक )**

यह समय आपको लिए मध्यम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ्य कुछ नरम रहेगा। कण्ठनासिका, नेत्र में संक्रमण के रोगो से कठिनाई होगी, कुछ अवधि के पश्चात् स्वास्थ्य लाभ होगा। मध्य में पूर्व में फँसा हुआ धन प्राप्त होने से स्थिति किञ्चित अनुकूल बनेगी, कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में पूर्वापेक्षा अधिक लाभांश प्राप्त होगा। आजीविका व नवीन रोजगार में उत्तरोतर वृद्धि होगी। १,६,१०,११,१८,१६,२७,२८ नवम्बर एवं ७,८,१५,१६,२४,२५,२६ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० से २६ फरवरी २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होंगी। लाभ के बहुआयामी स्त्रोत विकसित होगें। कारोबार की हालत सुधरेगी, परन्तु ४ जनवरी २०२१ के पश्चात् कुछ समय प्रतिकूल फल प्रदान करने वाला होगा। लाभांश लम्वित हो जाने के कारण व्यापार की गतिशीलता प्रभावित होगी, कार्य क्षेत्र से स्वल्प धनागमन होने से दायित्वपूर्ण कार्यो को निर्वाह करने मे कठिनाइयाँ आएगी। परन्तु २८ जनवरी से वर्षान्त तक स्थिति अनुकूल रहेगी। ३,४,११,१२,१३,२०,२१,२२,३१ जनवरी एवं ८,६,१७,१८,२६,२७ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ ई, तक )**

यह समय आपको लिए उत्तम फलदायक होगा। कार्यक्षेत्र-व्यापार में वर्षो से नियोजित योजनाएँ परिपूर्ण होगी धनागम के अनेक नए स्त्रोत बनेगें। आर्थिक स्थिरता से व्यवसाय में उत्तरोत्तर वृद्धि होगी भौतिक सुख संसाधनों का सौख्य मिलेगा। समुदाय में मानसम्मान, यश प्राप्ति से हृदय प्रसन्न रहेगा। वर्षान्त तक यह समय भाग्योदय एवं मनोकामनाएं संपूर्ण करने वाला होगा। ७,८,१६,१७, १८,२६,२७ मार्च एवं ३,४,२२ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## **मिथुन (GEMINI) क, कि, कु, घ, ङ, छ के, को, ह।**

यह वर्ष आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है वर्षारम्भ में राशीश बुध अपनी नीचराशि में रहेगा, अतएव स्वास्थ्य एव करोवार की स्थिति प्रतिकूल रहेगी, अनावश्यक खर्चो के कारण आर्थिक सतुंलन प्रभावित रहेगा, बनते कार्य बिगड़ेगे, बन्धु वान्धवों का व्यवहार भी परायों जैसा हो जाएगा २ सितम्बर से २२ सितम्बर तक बुध स्वोच्च राशि मे रहेगा इस दौरान कार्य क्षेत्र में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होगें लाभ के अनेक सुअवसर प्राप्त होंगे भूमि भवन सम्वन्धी कार्यो मे सफलता व लाभ प्राप्ति होगी, व्यवसाय में उन्नति समाज में मान-सम्मान, वन्धु वान्धवों से, सहयोग प्राप्त रहेगा १५ जनवरी को बुध, राशि से अष्टम स्थान में संचरण करेगा इस कारण स्वास्थ्य संबंधी समस्याओं में वृद्धि रहेगी अनावश्यक दौड़ धूप से भी स्वास्थ्य पर प्रतिकूल असर पडेगा बनते कार्यो में व्यवधान उत्पन्न होंगे, निकट संबंधी या मित्र से धोखा मिल सकता है २५ जनवरी को कुम्भ में प्रवेश करके ४ फरवरी को वक्री होकर पुनः मकर में आने से आर्थिक शारीरिक समस्याएं उत्पन्न होगी ११ मार्च को मार्गी होने से किञ्चित राहत मिलेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( २५ मार्च २०२० से ७ मई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला होगा। मासारम्भ में बुध अपनी नीचराशि में संचरण करने के कारण कार्य व्यवसाय में उपेक्षित, उन्नति नहीं मिलेगी साधारण लाभांश से मन व्यथित रहेगा।, नवीन कार्य लम्वित रहेगें। मासान्त में स्थिति अनुकूल रहेगी, वर्षो से लम्बित, कार्य क्रियान्वित होगें, मित्रवर्ग के सहयोग से धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होगें।

भौतिक सुख संसाधनों में वृद्धि होगी मनोकामनाएँ पूर्ण होने से मन सतुष्ट रहेगा। २६,३० मार्च एवं ७,८,१५,१६,१७,२५,२६ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा। मासारम्भ में स्वास्थ्य शिथिल रहेगा, कार्यक्षेत्र अथवा व्यापार की दृष्टि से यात्राएं अधिक होगी वृथा भाग दौड़ व लाभांश अल्प ही रहेगा। व्यय की अधिकता से आर्थिक संतुलन प्रभावित रहेगा। उत्तरार्ध में बुध के इसी राशि पर संचरण करने से परिवारजनो व मित्रों के सहयोग से सभी विगड़े व लम्वित कार्य संपूर्ण होंगें, व्यवसाय व रोजगार में आय के अनेक संसाधनों से लाभ में वृद्धि होगी, स्त्री व संतान के लिए भी यह समय अनुकूल रहेगा। ४,५,१२,१३,१४,२२,२३,२४,३१ मई एवं १,६,१०,१६,२०,२८,२६ जून के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६जुलाई से २१ सितम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रितफल दायक रहेगा मासारम्भ में निकटजनों के सहयोग से कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में कार्य लम्वित होकर धीरे-२ संपूर्ण होते रहेगें, परिवारजनो के सहयोग से सांसारिक व व्यवहारिक कार्यो को सम्पन्न करने में भी मदद मिलेगी आर्थिक स्थिति अनुकूल रहेगी, किसी फलदायी योजना में धन खर्च करने का सुअवसर प्राप्त होगा, भूमि व भवन संबंधी निर्माण कार्यो को पूर्ण करने में सफलता प्राप्त होगी, आय के संसाधनो में वृद्धि होगी। ६,७,८,१६,१७,२५,२६ जुलाई एवं ३,४,१२,१३,१४,२१,२२,३०,३१ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्णा-आश्विन अधिक शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में परिवार के सहयोग से सफलता प्राप्त होगी। भ्रातृपक्ष व मित्रवर्ग से सहयोग रहेगा। भूमि-भवन-वाहन संबंधी कार्यो में वर्षो से चले आ रहे विवाद व झगड़े समाप्त होंगे। पुरुषार्थ में वृद्धि से लाभ प्राप्ति के अनेक सुअवसर प्राप्त होंगे। संतान पक्ष से सौख्य व, संतृष्टि रहेगी। मासान्त में त्रिदोष विकार से स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। ६,१०,१८,१६,२६,२७ सितम्बर एवं ६,७,१५,१६,२३,२४,२५ अक्टूबर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपको मिश्रितफल प्रदान करने वाला हैं मासारम्भ में संतान की सफलता व उपलब्धियों से हर्ष प्राप्त होगा। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में पूर्व लम्वित कार्य सिद्ध होंगे परन्तु लाभ प्राप्ति हेतु, कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा २८ नवम्बर को बुध नीचराशि में प्रवेश करेगा अतः स्वास्थ्य संवंधी समस्याएं बढ सकती हैं पित्त-कफ-वायु विकार से शरीर शिथिल रहेगा, शत्रुपक्ष प्रबल होकर कार्य क्षेत्र में समस्याएं उत्पन्न कर सकता है। मासान्त में व्यवसाय की स्थिति संभलेगी। स्त्री पक्ष का सौख्य रहेगा। २,३,४,११,१२,१३,२०,२१,२६,३० नवम्बर एवं १,६,१०,१७,१८,२७,२८ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( 31 दिसम्बर 2020 ई से 27 फरवरी 2021 ई तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है मासारम्भ में कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में साधारण लाभ प्राप्ति होगी, नवीन रोजगार की योजनाएँ लम्वित होगी वृथायात्राएँ अपव्यय में वृद्धि करेगी ५ जनवरी से राशीश बुध के राशि से अष्टम स्थान में संचरण करने से धनाभाव के कारण परिवार में कलहपूर्ण वातावरण रहेगा। आकास्मिक हानि मानसिक तनाव देगी व

आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा। धन के अपव्यय पर नियन्त्रण आवश्यक होगा। मासान्त में राशीश बुध के व्रक्री होने से स्थिति गम्भीर हो सकती है। विवेक व संयम से कार्य करें। ५,६,१४,१५,२३,२४,२५ जनवरी एवं १,२,१०,११,,१६,२०,२१ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा मासारम्भ में राशीश बुध के वक्री होनें से स्थिति कष्टपूर्ण रहेगी परन्तु ११ मार्च से बुध के मार्गी होने से स्थिति अनुकूल होगी मित्रवर्ग व वन्धुजनों के सहयोग से कार्य-क्षेत्र व व्यवसाय में लाभ के अवसर प्राप्त होगें दूर-पास की अनेक यात्राएँ धनदायक रहेगी। १,२,६,१०,१६,२०,२८,२६ मार्च एवं ५,६,७ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## कर्क (CANCER) हि, हू, हे, हो, डा, डि, डू, डे, डो।

वर्षारम्भ से वर्षान्त तक शनि की पूर्ण सप्तम दृष्टि इस राशि पर रहेगी अतः यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा, स्वग्रही शनि राशि से सप्तम स्थान पर जहाँ उपलविधयाँ व सफलता प्राप्ति का शुभ फल प्रदान करेगा, वहीं अष्टम स्थान का स्वामी होने से संघर्ष वाद-विवाद व कठिनाईयों भी उत्पन्न करेगा वर्षारम्भ में कार्य व्यवसाय सम्वन्धी अनावश्यक दौड़ धूप व कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा। भाग्येश गुरु के छठे स्थान में होने से भाग्यपक्ष भी निर्बल रहेगा। २८ जून से गुरु के वक्री हो कर धनु राशि में १३ सितम्बर तक रहने के दौरान समय संघर्षपूर्ण व कष्टदायक रहेगा ततूपश्चात अपनी नीच राशि मकर में ५ अप्रैल तक संचरण करेगा। इस अवधि में कार्य, व्यवसाय, रोजगार संवंधी, कार्य सफल तो होंगे, किन्तु अड़चनो व व्यवधानों के कारण विलम्व व कष्ट से होंगे। शनि की विशेष तृतीय दृष्टि भाग्य स्थान पर होने से आध्यात्य में रूचि बढ़ेगी, देश-विदेश की यात्राएँ किञ्चित संतोष प्रदान करने वाली होंगी। कष्ट निवारण हेतु शनि का दान व अर्चन श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख पक्ष ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई. तक )**

मासारम्भ में समय किञ्चित मिश्रित फलदायक रहेगा कार्य व्यवसाय में सफलता लम्वित रहेगी, अनेक व्यववधानों व अड़चनों के कारण कार्य पूर्ण होने कर भी लाभांश प्राप्ति में कठिनाईयाँ आएँगी। अनावश्यक दौड़ धूप व वाद-विवाद से मानसिक व शारीरिक कष्ट रहेगा। कार्य बनते-२ विगड़न से तनाव व चिन्ता रहेगी मासान्त में परिस्थितियाँ कुछ अनुकूल होगीं। मित्र वर्ग के सहयोग से धरि-२ कार्य सिद्ध होगें। ३१ मार्च १,६,१०,१८,१६, २७,२८,२६ अप्रैल एवं ६,७ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रितफल प्रदान करने वाला हैं। कार्य क्षेत्र अथवा व्यवसाय में निकटजनों के सहयोग से कार्य सिद्ध होते रहेगें अनावश्यक दौड़ धूप से शारीरिक कष्ट हो सकता है जून में किसी उच्चपदाधिकारी के सहयोग से कोई विगड़ा कार्य भी सिद्ध होगा। किन्तु धनागम व व्ययाध्क्यि के कारण मानसिक तनाव व असंतोष रहेगा पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद गृह कलह में वृद्धि करेगें। संयम से कार्य करना ही श्रेयस्कर रहेगा। १५,१६,२५,२६ मई एवं २,३,४,११,२,१३,२१,२२,३० जून के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा आरम्भ में कार्य क्षेत्र में कुछ सुधार दिखायी देगा, रोजगार के नवीन क्षेत्रों में सुअवसर प्राप्त होगें अतः उत्साह व पराक्रम बना रहेगा, किन्तु परिवार में परस्पर सामञ्जस्य का अभाव रहेगा। शत्रुवर्ग मुखर होकर कार्य क्षेत्र में अनेक बाधाएँ उपस्थित करेगा।

मिथ्यारोपो से मानमर्दन का प्रयत्न करेगा। लाभांश भी अल्प रहेगा। १,६,१०,१८,२०,२७,२६ जुलाई ५,६,१५,१६,२३,२४ अगस्त एवं १,२ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक -आश्विन शुक्ल ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा। कठिन परिश्रम के पश्चात् कार्यक्षेत्र में सामान्य सफलता प्राप्त होगीं, दौड़ धूप की अधिकता रहेगी शत्रुवर्ग प्रबल रहेगा किसी कानूनी दॉव पेच में उलझा सकता है। साझेदारी के कार्य व्यवसाय में पूँजी निवेश न करे अन्यथा हानि उठानी पड़ सकती है। मासान्त तक किसी राजकीय कार्य में उलझ सकते है सतर्कता रखें। भूमि-भवन वाहन सवंधी लाभ हो सकता है। ३,११,१२,२०,२१,२६,३० सितम्बर एवं ८,६,१०,१७,१८,२६,२७ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें। माता का सहयोग रहेगा।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा उत्साह व पराक्रम में वृद्धि रहेगी। भ्रातृ पक्ष से सहयोग रहेगा, स्वयं के परिश्रम व बन्धुवर्ग के सहयोग से लम्वित कार्य पूर्ण होगें, लाभांश भी घरि-२ प्राप्त होने लगेगा। भूमि-भवन-वाहन संवंधी अड़चने दूर होगीं पैतृक जमीन जायदाय में अंश प्राप्ति से मन संतुष्ट रहेगा। माता का सहयोग व धार्मिक स्थलों के पर्यटन का लाभ हो सकता हीं। ५,६,१३,१४,२२,२३ नवम्बर एवं २,३,११,१२,१६, २०,२१,२६,३०,३१ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० से २७ फरवरी २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्य व्यवसाय व रोजगार के क्षेत्र में स्थिति सुधरेगीं, धीरे-२ लाभांश में वृद्धि रहेगी। शत्रुपक्ष से कष्ट व अनावश्यक दौड़ धूप से मानसिक तनाव रहेगा, रक्तविकार, उदर विकार ज्वरादि से स्वास्थ्य शिथिल रहेगा मासान्त में संतान पक्ष से संतोष व हर्ष रहेगा। ७,८,१६,१७,२६,२७ जनवरी एवं ३,४,५,१२,१३,२२,२३ फरंवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा मासरम्भ में व्यवाधिक्य से दायित्वपूर्ण कार्यो व व्यवहारिक रूप से निवर्हन में कठिनाईयो का सामना करना पड़ेगा किन्तु मासान्त में स्थिति सँभलेगी, व्यवसाय व व्यापार मे लाभ के अवसर बढ़ेगें। प्रतिष्ठित लोगों के सम्पर्क व सहयोग से विगड़े कार्य सुधरेगें। शत्रुपक्ष निर्वल रहेगा। संतान व स्त्री का सौख्य रहेगा। ३,४,११,१२,१३, २१,२२,२३,३०,३१ मार्च एवं ८,६ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## सिंह (LEO) म, मि, मु, मे, मो, टा, टि, टू, टे।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में सूर्य मीन राशि में रहेगा जो कि स्वास्थ्य एव कार्य क्षेत्र की दृष्टि से प्रतिकूल परिणाम देने वाला है। वृथा भागदौड़ भी रेहगी। १५ अप्रैल से १४ मई तक सूर्य अपनी उच्च राशि में रहने के कारण समाज में प्रतिष्ठत लोगों से सम्पर्क बढ़ेगा मान सम्मान मे वृद्धि होगी तथा आजीविका से सम्बन्धित विशेष कार्य भी सिद्ध होगा १६ जुलाई से १६ अगस्त तक का समय अत्यन्त संघर्षपूर्ण रहेगा, स्वास्थ्य व कारोबार की स्थिति अनुकूल नही रहेगी इस दौरान सूर्य राशि से द्वादश कर्क राशि में शनि से पूर्णतः दृष्ट रहेगा अतः बनते कार्यो में व्यवधान, आथिर्क कठिनाईयो का सामना करना पड़ेगा, न्यून आय व व्यय की अधिकता धन के संतुलन को प्रीभावित करेगी। पिता-पुत्रों के सम्वन्धो में दरार उत्पन्न होगी पिता अथवा घर के बड़े बुजुर्गो के लिए भी यह समय प्रतिकुल ही रहेगी।

परिवार में मनमुटाव व असहयोग की भवना रहेगी। शत्रुवर्ग प्रबल होकर व्यवसाय को प्रभावित करेगें परन्तु गुरु से भी पूर्णतः दृष्ट होने से स्वास्थ्य कारोबार तथा अर्थदशा में सुधार होगा वर्षान्त में भूमि-भवन-वाहन का सुख व पैतृक सम्पत्ति का लाभांश प्राप्त होगा सूर्य को जलापूर्ण श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई.तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। प्रारम्भ में स्वास्थ्य की दृष्टि से प्रतिकूल रहेगा उदरपीडा रक्तविकार ज्वरादि से कष्ट रहेगा, कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में कठिन परिश्रम के बाद भी अल्प लाभ प्राप्त होगा, बनते कार्यो में व्यवधान आने से आय के साधन सिमित होंगे। परिवार की अनिवार्य आवश्यकताओं की पूर्ति में व्ययाधिक्य से आर्थिक स्थिति प्रतिकुल रहेगी। मासान्त में १४ अप्रैल से सूर्य अपनी उच्च राशि में रहेगा अतः प्रभावशाली लोगों के सहयोग से लम्वित कार्य संपूर्ण होंगे, धनागम के नवीन मार्ग बनेगें मान सम्मान में वृद्धि होगी। ३,४,११,१२,२०,२१,२२,३० अप्रैल एवं १ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। कार्य व्यवसाय एवं रोजगार की स्थिति श्रेष्ठ रहेगी उच्चाधिकारियों से निजी सम्पर्को के कारण किसी लाभकारी योजना को क्रियान्वित करने मे सफलता मिलेगी आय के अनेक नवीन मार्ग विकसित होंगें, व्यापार से प्रचुर मात्रा धनागम होगा। परिवार में सुख शान्ति का वातावरण बनेगा। मासान्त में एक सप्ताह व्यवसाय में आकास्मिक हानि से तनाव पूर्ण रहेगा। अनाश्यक खर्चो से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। किसी नवीन योजना में निवेश करना लाभदायक नहीं रहेगा। ८,६,१७,१८,१६,२७,२८ मई ५,६,१४,१५,२३,२४, २५ जून एवं २,३, जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। आरम्भ में सूर्य के कर्क राशि में रहने से शनि से पूर्ण दृष्ट होनें से पिता-पुत्र मे वैर रहेगा। मन मुटाव के रहने से परिवार का वातावरण कलहपूर्ण रहेगा। व्ययाधिक्य के कारण आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा। सामाजिक पारिवारिक आवश्यकताओं के पूर्ण होने योग्य ही आय व लाभ प्राप्त होगा मासान्त मे लम्वित कार्य सिद्ध होने से आय के साधनों में वृद्धि होगी व चिंता व तनाव में कभी आएगी। ११,१२,२२,२६,३० जुलाई एवं ७,८,६,१७, १८,२५,२६,२७ अगस्त के के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण पक्ष- आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला हैं। कार्य क्षेत्र व व्यापार की स्थिति अनुकूल रहेगी। परिवारजनों एवं मित्रगणो के सहयोग से सभी कार्य यथा समय सिद्ध होते रहेंगें, कुटुम्ब मे कोई मांगलिक एवु शुभ-कार्य होंने से हर्ष का वातावरण रहेगा। उत्साह व पराक्रम के बल पर कोई नवीन योजना लाभकारी परिणाम देने वाली रहेगी परन्तु शनि की दशम विशेष दृष्टि के कारण भ्रातृपक्ष से मन मुटाव व असहयोग रहेगा। आलस्य की अधिकता से लाभकारी योजनाएँ लम्वित रहेगी। ४,५,१३,१४,१५,२२,२३ सितम्बर एव १,२,१२,१६,२०,२६,३० अक्टूबर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदा करने वाला रहेगा। आरम्भ में पराक्रम व उत्साह की कमी रहेगी। भ्रातृपक्ष से अनबन व असहयोग रहेगा। पैतृक सम्पत्ति व भूमि-भवन-वाहन संवंधी समस्याएं उत्पन्न होगी संतान पक्ष

से सहयोग के कारण स्थिति सँभलेगी, पैतृक जीमन जायदाद से अंश प्राप्ति होगी। माता का स्वास्थ्य शिथिल रहेगा। नवीन कार्यालय अथवा भवन का निर्माण कार्य सम्पन्न होगा। ७,८,१५,१६,१७,२५,२७ नवम्बर एवं ४,५,६,१३,१४,२२ २३ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० ई. से २७ फरवरी २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। मासारम्भ में संतान की शिक्षा व रोजगार में सफलता से हर्ष प्राप्ति होगी। भूमि-भवन-वाहन का सौख्य रहेगा। रोजगार व व्यवसाय में नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगीं विभिन्न मार्गो से धनागम के सुअवसर प्राप्त होंगे, परन्तु मासान्त में स्वास्थ्य शिथिल रहेगा। संक्रमण, ज्वर, शिरशूल रक्तचापदि रोगों से कष्ट रह सकता है। वृथा यात्राओं से दूर रहें। १,२,६,१०,१८,१६,२०,२८,२६ जनवरी एवं अनुकूल ६,७,१४,१५,१६,२४,२५,२६ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा व्यापार व व्यवसायिक क्षेत्र से प्रभावित परिणाम आएगों आकस्मिक धन हानि से आय व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा। मात्र निर्वाह योग्य धन ही प्राप्त होगा सांसारिक एव दयित्वपूर्ण कार्यो में कठिन आर्थिक। स्थिति का सामना करना पड़ेगा। परिवार में रोग व ऋण के बोझ से मानसिक तनाव, चिन्ता रहेगी, धैर्य व संयम से कार्य करना ही श्रेयस्कर रहेगा। ५,६,१४,२४,२५ मार्च एवं १,२,१०,११ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## कन्या (VIRGO) टो, पा, पी, पू, ष, ण, रु, पे, पो।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा, वर्षारम्भ में बुध कुम्भ राशि में रहेगा जो कि अनुकूल फल प्रदान करेगा ७ अप्रैल से २५ अप्रैल तक बुध अपनी नीच राशि मीन में रहेगा अतएव यह समय स्वास्थ्य एवं कार्य क्षेत्र के लिए मध्यम ही रहेगा। २४ मई से २ अगस्त तक बुध राशि से दशम मिथुन मे रहने के कारण कार्यव्यवसाय में उन्नति प्रदान करेगा रोजगार संबंधी नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होंगी परन्तु २५ अप्रैल से २ मई तक का समय बुध राशि से अष्टम अपनी शत्रु राशि में रहेगा अतः यह समय कठिनाईयों व सघर्ष पूर्ण रहेगा, अभीष्ट सिद्धि व कार्य क्षेत्र में अनेक व्यवधान उत्पन्न होगे स्वास्थ्य भी शिथिल रहेगा, वृथा भ्रमण व अनापेक्षित यात्राएँ मानसिक कष्ट देगीं। धैर्य व संयम से कार्य करना होगा। २ सितम्बर से २२ सितम्बर तक इस राशि पर बुध स्वोच्च का रहने से उत्साह व पराक्रम में वृद्धि करने के साथ-२ कार्य क्षेत्र में भी अभ्युदय करेगा, व्यवसाय में लाभ के अवसरों का बढ़ाएगा एवं स्वजंनों मे मान सम्मान मे वृद्धि होगीं वर्षान्त मे संतान पक्ष से कुछ चिन्ता रहेगी, परन्तु निकटजनो के सहयोग से शिक्षा व रोजगार के संबंध में संतान की सफलता से हर्ष प्राप्ति होगी।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई.तक )**

यह आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा मासारम्भ में स्वास्थ्य किञ्चित शिथिल रहेगा संक्रमण व विषम ज्वर से कष्ट रह सकता है ७ अप्रैल को बुध स्वनीच राशि मे प्रवेश करेगा व शनि की विशेष तृतीय दृष्टि इस पर रहेगी अतः स्वास्थ्य मध्यम रहेगा कार्य क्षेत्र में वनते कार्यो में व्यवधान तथा व्यवसाय में अल्प मात्रा से लाभ मिलेगा दायित्वा मे अधिक व्यय के कारण आर्थिक स्थिति संतोषजनक नही रहेगी, अनावश्यक विवादो के कारण मानसिक तनाव रहेगा, शत्रुद पक्ष प्रबल होकर लाभ मार्गो को प्रभावित करेगा किन्तु निकटजनों के सहयोग से आवश्यक कार्य सम्पन्न होते रहेगे। २६,२७,२८ मार्च ५,६,१३,१४,२३,२४ अप्रैल एवं २,३ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )**

यह समय आपको उत्तम फल प्रदान करने वाल रहेगा, मासारम्भ मे कार्य क्षेत्र व व्यवसाय मे मनोनुकूल सफलता मिलेगी। देश-विदेश के लोगो से सम्पर्क बनेगा व विदेश यात्रा लाभकारी सिद्ध होंगी। प्रतिष्ठित जनो के सम्पर्क से कोई नवीन कार्य योजना क्रियान्वित होगी। लाभ के अवसर बढ़ेगे मान सम्मान में वृद्धि होगी, बुध के मिथुन राशि मे दशम स्थान में रहने से राज्य पक्ष से सहयोग रहेगा प्रतिष्ठा प्राप्त होगी, भौतिक सुख संसाधनों में वृद्धि व परिवार में हर्ष व सुख का वातावरण रहेंगा शत्रु पक्ष का दमन होगा प्रतिस्पर्धा में अग्रणी रहेंगे। १०,११,२०,२१,२६,३० मई ७,८,१६,१८,२६,२७ जून एवं ४,५ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ७ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। समय के पूर्वार्ध में बुध राशि से दशम स्थान में रहने से कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय में श्रेष्ठ लाभ मिलेगा। प्रभावशाली लोगों के सम्पर्क से कोई नवीन कार्य सिद्ध होगा, आर्थिक स्थिति में आशानुरुप परिवर्तत होंगे। व्यापार व व्यवसायकि क्षेत्र में लाभ प्राप्ति के सुअवसर बढ़ेगे व प्रचुर मात्रा में धन लाभ प्राप्त होगा कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय में उन्नतिदायक सफलता प्राप्त होगी राजकीय कार्यो मे सिद्धि मिलेगी मनोकामनाएं पूर्ण होगी उत्तरार्ध में १२ अगस्त के पश्चात धनव्यय पर नियन्त्रण रखना आवश्यक होगा। १३,१४,१५,२३,२४,३१ जुलाई एवं १,२, १०,११,१६,२०,२८,२६ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण पक्ष -आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। मासारम्भ में २ सितम्बर को बुध अपने स्वोच्च राशि कन्या में प्रवेश करेगा, जिस कारणवश अनेक रूके हुए कार्य सिद्ध होगे व्यापार अथवा कार्यक्षेत्र में आशानुकूल परिवर्तन होगा, लाभ के अनेक मार्ग खुलेगें। व्यवसायिक क्षेत्रों से प्रचुर मात्रा में धनागम, आय के स्त्रोतो में वृद्धि होगी। व्यय की मात्रा मे कमी आएगी शत्रुपक्ष भी परास्त होगें। पारिवारिक, सामाजिक व आर्थिक दृष्टि से यह समय श्रेष्ठ रहेगा आत्म संतुष्टि व सौख्य रहेगा। ६,७,८,१६,१७,२४,२५ सितम्बर एवं ४,५,१३,१४, २१,२२,३१ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। शनि की विशेष दशम दृष्टि राशि से द्वितीय स्थान पर रहेगी अतः स्वास्थ्य अनुकूल नही रहेगा, परिवारजनो में परस्पर संघर्ष व वैमनस्य का वातावरण रहेगा। शत्रुपक्ष सबल होकर कार्य व्यवसाय का भिन्न-भिन्न करने का प्रयास कहेगा। धनागम के मार्ग अवरुद्ध होने से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। २८ नवम्बर के पश्चात कुटुम्ब जनो का सहयोग व भाईयां में परस्पर प्रेम से सौहार्द पूर्ण वातावरण बनेगा। स्त्री संतान की सहयोग भी सुखदायक रहेगा। १,६,१०,११,१८,१६,२७,२८ नवम्बर एवं ७,८,१५,१६,२४,२५,२६ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० ई. से २७ फरवरी २०२१ ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है पूर्वार्ध में भूमि-भवन-वाहन के कार्यो में लाभ के सुअवसर प्राप्त होगें। कार्यक्षेत्र में छोटी-मोटी वाधाओं के रहते हुए भी निकटजनों के सहयोग से रुक-रुक कर सभी कार्य यथा समय सम्पन्न होते रहेंगे। मित्र वर्ग के सहयोग से लाभकारी व्यवसायिक योजनाएं क्रियान्वित होगी। आय के अधिकांश साधनो से लाभ प्राप्ति होती रहेगी। लेन-देन अथवा साझेदारी के कार्य सोच समझ कर करें।

विश्वासपात्र से भी धोखा मिल सकता है विवेक व संयम से कार्य करें। ३,४,११,१२,१३,२०,२१,२२,३१ जनवरी एवं ८,६,१७,१८,२६,२७ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए सामान्यफल प्रदान करने वाला है। कार्य क्षेत्र की दृष्टि से यह समय अनुकूल रहेगा। परिवार में मंगलकार्य होने से प्रेम व स्नेह का वातावरण रहेगा। व्यवसाय में समुचित मात्रा मे धन लाभ प्राप्त होगा। शत्रुपक्ष शक्तिविहिन अनुभूति करेगा। संतान की सफलता व उपलब्धियों से हर्ष की अनुभूति होगी स्त्री का स्वास्थ्य अनुकूल रहेगा। मासान्त में किञ्चित समस्याएं आएगी, कार्य क्षेत्र में व्यवधान भी शत्रुपक्ष के सक्रिय होने से किञ्चित कष्ट रहेगा। ७,८,१६,१७,१८,२६,२७ मार्च एवं ३,४,२२ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## तुला (LIBRA) रा,री,रू,रे,रो,ता,ति,तू,ते।

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। वर्षारम्भ में २८ मार्च से १ अगस्त तक राशीश शुक्र अपनी दूसरी राशि वृष राशि में रहने वाला है और १३ मई से २५ जून तक वक्री रहेगा। अतएव यह समय स्वास्थ्य के लिए मध्यम रहेगा उदरविकार अम्लाधिक्य, नेत्रकण्ठनासिका के रोग, मौसमी संक्रमणादि रोगों से कष्ट हो सकता है। बनते कार्यो में रूकावट, अनावश्यक वाद-विवाद वृथा भ्रमण, हानिकारक यात्राओं से आर्थिक संतुलन प्रभावित होगा, १ अगस्त से परिस्थितियां परिवर्तित होगी। धार्मिक कार्यो व आध्यात्म में रुचि बढ़ेगी। १ सितम्बर से कार्य-व्यवसाय के क्षेत्र में फल अनुकूल होने लगेंगें। मानसम्मान में वृद्धि व रोजगार की पूर्वलम्वित एवं नवीन योजनाएं क्रियान्वित होंगी, मनावांछित कार्य पूर्ण होने से स्फूति व उत्साह बना रहेगा, २३ अक्टूबर को राशीश शुक्र अपनी नीच राशि में संचरण करेगा अतः धनागम व लाभमार्ग प्रभावित होंगें, आय-व्यय का संतुलन डगमगा जाएगा, भौतिक सुख संसाधनों पर व्यय को नियंत्रित करना होगा ततपश्चात् वर्षान्त तक समय अनुकूल रहेगा। भूमिभवनवाहन का सौख्य रहेगा, भ्रातृ पक्ष व वन्धु बान्धवों का सहयोग रहेगा।

**चैत्रशुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५मार्च से ७ मार्च २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा, २८ मार्च को राशीश शुक्र के वृष राशि में प्रवेश से राशि से अष्टम में जाने के कारण स्वास्थ्य नरम रहेगा। कण्ठनासिका व चक्षु के रोग कष्ट प्रदान करेगें कार्य व्यवसाय व रोजगार के क्षेत्र में व्रथा दौड़-धूप बढ़ेगी व अनायास व्यवधान उत्पन्न होंगे, १४ अप्रैल को सूर्य की मेष राशि से अपनी नीच राशि पर दृष्टि रहेगी, अतः कार्य व्यापार में अल्प सफलता ही मिलेगी। लाभ प्राप्ति के लिए कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। २६,३० मार्च एवं ७,८,१५,१६,१७,२५,२६ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई, तक )**

यह समय आपके लिए संघषपूर्ण रहेगा राशीश शुक्र १३ मई से २५ जून तक वक्री रहेगा। राशि से अष्टम में वक्री होने के कारण स्वास्थ्य प्रतिकूल रहेगा उदरविकार, ज्वर व चर्मरोगों से कष्ट रह सकता है। अनावश्यक भाग-दौड़ से भी स्वास्थ्य हानि होगी, लम्बी व दूर की यात्राओं को टालना ही श्रेयस्कर रहेगा। व्यवसाय व कार्य क्षेत्र में कठिन परिश्रम करने पर भी अल्प सफलता ही मिलेगी, व्यय पर भी नियन्त्रण आवश्यक होगा। ४,५,१२,१३,१४, २२,२३,२४,३१ मई एवं १,६,१०,१६,२०,२८,२६ जून के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा मासारम्भ में व्यवसाय व कार्य क्षेत्र में बनते कार्यो में व्यवधान रहेंगे। किसी कार्ययोजना में धन का निवेश सोच-विचार कर ही करें। उत्तरार्ध में समय अनूकुल रहेगा। धर्म-कर्म आध्यात्म में रुचि बढ़ेगी, शोभा यात्राओं तीर्थ यात्राओं का सुअवसर प्राप्त होगा, दूर-समीप कर यात्राएं कार्य व्यवसाय के लिए हितकारी रहेगी। ६,७,८,१६,१७,२५,२६ जुलाई एवं ३,४,१२,१३,१४,२१,२२,३०,३१ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्णा-आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्यव्यवसाय में उत्तम लाभ प्राप्ति, धनागम मे वृद्धि व नवीन योजनाओं के क्रियान्वन से मन प्रसन्न रहेगा रोजगार की नवीन योजनाएं फलीभूत होगी, धनसंचय से आर्थिक स्थिरता रहेगी। मासान्त में २३ अक्टूबर को राशीश शुक्र के अपनी नीच राशि कन्या मे द्वादश स्थान में संचरण करने से आर्थिक, शारीरिक समस्याएं उत्पन्न होगी आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा भौतिक सुख संसाधनों पर व्यय को नियन्त्रित करना पड़ेगा। ६,१०,१८,१९,२६,२७ सितम्बर एवं ६,७,१५,१६,२३,२४,२५ अक्टूबर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कातिर्क-मार्गशीर्ष ( १नवम्बर से ३०दिसम्बर २०२० ई.तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। मासारम्भ में स्थिति आर्थिक प्रतिकूल रहेगी शारीरिक एवं व्यवहारिक कर्तव्यों को सम्पन्न करने में कठिनाइयों का सामना करना पड़ेगा। मध्य में बन्धु वान्धवो व कुटुम्बजनो के सहयोग से कार्यक्षेत्र एवं व्यवसाय में सुधार आएगा १६ नवम्बर को शुक्र इसी राशि में प्रवेश करेगा इस कारण बिगड़े कार्य सिद्ध होगें, आय के संसाधनों में वृद्धि होगी प्रतिष्ठित जनों से सम्पर्क बढ़ेगा, मान सम्मान में वृद्धि होगी। २,३,४,११,१२,१३,२०,२१,२६,३० नवम्बर एवं १,६,१०, १७,१८,२७,२८ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पैाष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० से २७ फरवरी २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। कार्य क्षेत्र व व्यापार में आय के संसाधनो में वृद्धि रहेगी। चल अचल सम्पति के क्रय-विक्रय से विशेष लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। परिवार कुटुम्ब मे मगंल कार्य होगें जिनसे आपसी सौहार्द व, स्नेह में वृद्धि होगी भ्रातृपक्ष से सहयोग रहेगा। धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगें अनायास धनप्राप्ति से आर्थिक स्थिरता रहेगी। कार्यक्षेत्र में सफलता से पराक्रम व ऊर्जा में वृद्धि रहेगी। संतान पक्ष से सौख्य रहेगा। ५,६,१४,१५,२३,२४,२५ जनवरी एवं १,२,१०,११,,१९,२०,२१ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए उत्तमफल प्रदान करने वाला रहेगा। संतान की शिक्षा व रोजगार से सौख्य रहेगा मित्र बन्धु वान्धवों के सहयोग से व्यवसाय अथव व्यापार में लाभ व उन्नति के योग प्रशस्त होगें। रोजगार की नवीन योजनाएं क्रियान्वित होगी, व्यवसाय में उत्तरोतर सफलता से मन प्रसन्न रहेगा स्त्री पक्ष से भी संतुष्टि रहेगी। १,२,६,१०,१९,२०,२८,२९ मार्च एवं ५,६,७ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## वृश्चिक (SCORPIO) तो,न,नी,नू,ने,नो,या,यी,यू।

वर्षारम्भ में मंगल अपनी उच्चराशि मकर में रहेगा, उच्चावस्था में होने के कारण पराक्रम में वृद्धि तथा कार्य सिद्धि प्राप्त होगी, गुरु से युक्त होने के

कारण, व्यवसाय व व्यापार में प्रचुर मात्रा में लाभ व धनसंचय के अवसर प्राप्त होगें। ४ मई से कुम्भ राशि में संचार होने से व शनि से युति होने से भवन निमार्ण का सुअवसर प्राप्त होगा भ्रातृपक्ष से किञ्चित असहयोग रहेगा, बन्धु बान्धवों से मनमुटाव होते हुए भी व्यवधानों को समाप्त करने में सक्षम रहेगें। भूमि-भवन-वाहन कर सौख्य किञ्चित अड़चनों के बाद प्राप्त होगा। प्रतिष्ठित लोगो के सम्पर्क से रोजगार की नवीन योजनाएं फलीभूत होगीं। १८ जून को मीन राशि में प्रवेश के पश्चात् संतान पक्ष से, सौख्य रहेगा जीवन में आमोद-प्रमोद के अवसर प्राप्त होंगे, भौतिक संसाधनों में वृद्धि होगी १६ अगस्त से मंगल दूसरी राशि मेष मे प्रवेश करेगा, शत्रु पक्ष निर्बल रहेगा उत्साह व पराक्रम के बल पर असम्भव कार्य भी सम्भव करने में सफलता मिलेगी ०६ सितम्बर से १३ नवम्बर तक मंगल वक्री रहेगा अतः स्वास्थ्य शिथिल रहेगा शत्रुपक्ष से अड़चने व तनाव रहेगा। २२ फरवरी से पति/पत्नी से किञ्चित मनमुटाव व असहयोग रहेगा। ह्रुमदुपासना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्रशुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५मार्च से ७ मार्च २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल रहेगा। राशीश मंगल अपनी उच्चराशी में होने से एवं गुरु से युक्त होने से कार्य क्षेत्र व व्यापार में धन-लाभ, उत्साह व पराक्रम के वल पर असम्भव कार्यो को भी सम्भव करने में सफल रहेंगें। भातृपक्ष से सहयोग, बन्ध-वान्धवों में मान सम्मान प्राप्त होगा। भ्रमण व पर्यटन के सुअवसर प्राप्त होगें। कार्यक्षेत्र व व्यापार में नवीन योजनाओं के फलीभूत होने व निरन्तर लाभ प्राप्ति से स्फूर्ति व ऊर्जा में वृद्धि रहेगी। ३१ मार्च १,६,१०,१८,१६,२७,२८,२६ अप्रैल एवं ६,७ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई, तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल रहेगा। कार्य क्षेत्र में सफलता रहेगी, वन्धु बान्धवों का सहयोग निरन्तर धन लाभ व उन्नति में वृद्धि दायक रहेगा। संतान पक्ष की शिक्षा व रोजगार के सुअवसर प्राप्त होंगें। आय के नवीन स्त्रोत बनेगें परिवार मे मंगल कार्य के होने से परस्पर सुख-शान्ति प्रेम का वातावरण रहेगा समाज मे मान सम्मान व प्रतिष्ठा बढ़ेगी स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, शत्रुपक्ष निर्बल रहेगा। १५,१६,२५,२६ मई एवं २,३,४,११,२,१३,२१,२२,३० जून के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई, तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फल प्रदान करने वाला है मासारम्भ में संतान पक्ष से सौख्य रहेगा। संतान की शिक्षा व रोजगार की दृष्टि से संतुष्टि रहेगी परन्तु १६ अगस्त के पश्चात् मंगल के मेष राशि में होने से स्वास्थ्य किञ्चित शिथिल रहेगा, पित्त प्रकोप, सक्रंमण व रक्त विकार से कष्ट हो सकता है। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय मे कठिन परिश्रम व संघर्ष अपेक्षित रहेगा। कड़ी प्रतियोगिता शत्रुपक्ष को पडयन्त्रों का सामना करना पड़ेगा। वाद-विवाद से दूर रहना श्रेयस्कर रहेगा। १,६,१०,१८,२०,२७,२६ जुलाई ५,६,१५,१६,२३, २४ अगस्त एवं १,२ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल नहीं रहेगा, ६ सितम्बर से मासान्त तक राशीश मंगल वक्री रहेगा अतः कठिन परिश्रम एवं संघर्ष के द्वारा कार्य सिद्ध होगें। कारोवार की स्थिति मध्यम रहेगी। शत्रुपक्ष के द्वारा कार्यो में व्यवधान डालने व षऽयन्त्रों  के प्रयास से मन संतप्त रहेगा। वाद-विवाद से आपके

कार्य लम्वित हो सकते हे अतः वाणो पर संयम रखना ही श्रेयस्कर रहेगा। पित्त-रक्त विकार, शिरशूल, संक्रमण से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगी। अनावश्यक खर्चो पर नियन्त्रण रखना आवश्यक होगा। ३,११,१२,२०,२१, २६,३० सितम्बर एवं ८,६,१०,१७,१८,२६,२७ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कातिर्क-मार्गशीर्ष ( १नवम्बर से ३०दिसम्बर २०२० ई.तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है मासारम्भ में संतान पक्ष से चिन्ता व असंतुष्टि रहेगी। स्वास्थ्य किञ्चित शिथिल रहेगा उदर पीड़ा, रक्त विकार, पित्त दोष से कष्ट रहेगा। १३ नवम्बर की राशीश मंगल के मार्गी में होने स्थिति बदलेगी कार्य व्यवसाय में पूर्वापिक्षा लाभ में वृद्धि होगी व्यवसायिक गतिविधिया बढ़ने से दौड़धूप बढ़गी, लाभप्रद कार्ययोजना का सफल कार्यान्वन होगा फल स्वरूप व्यापार मे लाभ के सुअवर प्राप्त होगें, दूरपास की यात्राएँ लाभांश वृद्धि में सहायक सिद्धि होगीं। ५,६,१३,१४,२२, २३ नवम्बर एवं २,३,११,१२,१६,२०,२१,२६,३०,३१ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० से २७ फरवरी २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए लिए मिश्रित फल दायक प्रदान करने वाला होगा। स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। ज्वर, संक्रमण, शिरशूल रक्तचाप आदि रोगों से शरीर व मन क्लान्त रहेगा कार्य - व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी शत्रुपक्ष से कड़ा मुकाबला रहेगा। कठिन परिश्रम व संघर्ष से कार्य सिद्ध होंगे। शत्रुपक्ष कार्यक्षेत्र में व्यवधान डालने में असफल रहेगा, परन्तु सतर्क, रहना आवश्यक होगा, प्रभावकारी लोगो के स्पर्क से धीरे-२ कार्य सिद्ध होते रहेगें। ७,८,१६,१७,२६,२७ जनवरी एवं ३,४,५,१२,१३,२२,२३ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ ई, तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा २२ मार्च से मंगल वृष राशि में प्रवेश करेगा, दशम पर दृष्टि होने से कार्य क्षेत्र व्यवसाय में सफलता प्राप्त होगी, प्रभावकारी व्यक्तियों के सम्पर्क से लाभप्रद नवीन कार्य योजनाएं कार्यान्वित होगी, आय के संसाधनों में वृद्धि होगी किन्तु खर्च भी बढ़ेगा। संतान पक्ष की सफलता व उपब्धियों से प्रसन्नता व हर्ष का वातावरण रहेगा, भौतिक शारिरीक सुख में वृद्धि रहेगा स्त्री-पक्ष से सहयोग रहेगा। ३,४,११,१२,१३,२१,२२,२३,३०,३१ मार्च एवं ८,९ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## **धनु** (SANGITTARIUS) **ये,यो,भा,भी,भू,ध,फ,ढ़,भे।**

यह वर्ष आपके लिए प्रारम्भ में अनुकूल फल प्रदान करने वाला है। ३० मार्च के पश्चात् गुरु के नीच राशि मकर में चले जाने पर शुभ फलों में कुछ ह्रास हो सकता है। शारीरिक व आर्थिक के रूप से यह वर्ष आपको पुष्टि प्रदान करने वाला रहेगा १४ अप्रैल से भाग्योदय भली प्रकार होगा संतान से हर्ष व संतुष्टि रहेगी मान सम्मान की दृष्टि से भी यह समय उत्तम रहेगा। कार्य व्यवसाय व रोजगार के क्षेत्र में भी सफलता मिलेगी स्वराशिस्थ शनि के साथ युति होने से कुटुम्व-परिवार में वैचारिक मतभेद होते हुए भी सौहार्द व सुख बना रहेगा १ जून से सितम्बर मास तक गुरु के वक्री होने के कारण स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा शारीरिक पीड़ा काटुम्विक अशान्ति व आय के साधनों में व्यवधान की आशंका रहेगी। कार्य क्षेत्र व व्यापार में लाभांश के लम्वित होने के कारण आय व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा। समय के उत्तरार्ध मे स्थिति सँभलेगी व कठिन परिश्रम व धैर्य से समस्त कठिनाईयों पर विजय प्राप्त होगी। अरिष्ट निवारण हेतु पीली वस्तुओं का दान श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल रहेगा सूर्य के उच्च राशि में होने से भाग्यवशात् परिश्रम से अधिक उपलब्धि प्राप्त हो सकती हैं, कार्य क्षेत्र में कठिनाईयों के वावजूद धनागम के स्त्रोत बने रहेंगें। उत्साह व पराक्रम में वृद्धि रहेगी भूमि-भवन-वाहन का सौख्य रहेगा, संतान पक्ष से हर्ष व संतुष्टि रहेगी मासान्त में स्वास्थ्य शिथिल रह सकता है, ज्वर संक्रमणादि रोगों से प्रतिरक्षा आवश्यक है। ३,४,११,१२,२०,२१,२२,३० अप्रैल एवं १ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में अच्छे परिणाम मिलेगें। नए अनुबन्ध लाभ के अनेक स्त्रोत बनाने व धनागम में सहायक रहेंगे। पति पत्नी से संबध मधुर वनेंगें आपसी सामञ्जस्य व सहयोग से परिवार में शान्ति व सुख का वातावरण रहेगा मासान्त में पूर्व में हुए वाद-विवाद के कारण शत्रुवर्ग से तनाव रहेगा। मानसम्मान में न्यूनता आने से मानसिक कष्ट रहेगा। ८,६,१७, १८,१६,२७, २८ मई ५,६,१४,१५,२३,२४,२५ जून एवं २,३, जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में शत्रुवर्ग के षड़यन्त्रों से मानसिक कष्ट रहेगा किन्तु शीघ्र ही आपके प्रयासो से विजय प्राप्त कर लेगें प्रतिष्ठित जनों से सम्पर्क बढ़ेगा, मानसम्मान में वृद्धि होगी, परिवार व निकटजनों के सहयोग से लम्वित कार्य सिद्ध होंगे। भाग्य साथ देगा रोजगार की नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगी देश-विदेश से सम्पर्क बढ़ेगें। ११,१२,२२,२६,३० जुलाई एवं ७,८,६,१७,१८,२५,२६,२७ अगस्त के के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक आश्विन शुक्ल पक्ष ( सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। संतान की उपालब्धियों से हर्ष मिलेगा, परन्तु संतान संवंधी दायित्वो को पूर्ण करने में आर्थिक संतुलन प्रभावित होगा। भाग्येश सूर्य के स्वंनीच राशि में होने से भाग्य अधिक उत्तम नही रहेगा। कार्यक्षेत्र में अनेक चुनौतियों एवं प्रतिस्पर्धाओं का सामना करना पड़ेगा; व्यवसाय अथवा व्यापार में सघर्ष बढ़ेगा संतान पक्ष से व्यवसाय में सहयोग रहेगा। ४,५,१३,१४,१५,२२,२३ सितम्बर एव १,२,१२, १६,२०,२६,३० अक्टूबर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। मासारम्भ में कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में संघर्ष बढ़ेगा, पूंजी निवेश से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा किन्तु निर्वाह योग्य धन प्राप्त होता रहेगा। मास के उतरार्ध में बन्धु वान्धवों व मित्रवर्ग के सहयोग से नवीन कार्य सिद्ध होंगे, रोजगार संबंधी लाभपरक योजनाएँ क्रियान्वित होंगी, समाज व परिवार में मान-सम्मान बढ़ेगा। ७,८,१५,१६,१७,२५,२७ नवम्बर एवं ४,५,६,१३,१४,२२ ,२३ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० से २७ फरवरी २०२१ तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। राशीश गुरु कर युति वित्तेश-पराक्रमेश शनि व भाग्येश सूर्य से वित्त स्थान में रहेगी अतः राज्य के उच्याधिकारियों के सहयोग से आय के स्त्रोंतों में वृद्धि होगी कर्मचारी

वर्ग को पदोन्नति का अवसर प्राप्त हो सकता है, परिवार में मंगल कार्यो से हर्ष का वातावरण रहेगा प्रभावशाली लोगों से संपर्क बढ़ेगा। रुके हुए कार्य सिद्ध होगें। समाज में यश व प्रतिष्ठा प्राप्त होगी। १,२,६,१०,१८,१६, २०,२८,२६ जनवरी एवं अनुकूल ६,७,१४,१५, १६,२४,२५,२६ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२० तक )

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। कार्य-कारोवार में लाभ, किसी व्यवसायिक योजना पर निवेश करने से आय के संसाधनों में वृद्धि होगीं। कुटुम्ब के सहयोग से पराक्रम में वृद्धि व लाभकारी योजनाओं में सक्रियता रहेगी। मास के उत्तरार्ध में व्यस्तता बढ़ने से स्वास्थ्य प्रभावित हो सकता हैं, किन्तु धनागम से आत्म संतोष रहेगा। ५,६,१४,२४,२५ मार्च एवं १,२,१०,११ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## मकर (CAPRCORN) भो, ज, जी, खि,खु,खे,खो,ग,गी।

वर्षारम्भ से संपूर्ण वर्ष राशीश शनि इसी राशि पर रहेगा अतः स्वास्थ्य, करोबार एवं आर्थिक दृष्टि से स्थिति अनुकूल रहेगी। कार्य क्षेत्र, व्यवसाय की दृष्टि से भी यह वर्ष सफलता एवं उन्नति प्रदान करने वाला रहेगा। १४ अप्रैल के पश्चात भूमि, भवन, वाहन का सौख्य रहेगा पैतृक संपत्ति का अंश कूछ व्यवधानो के बाद प्राप्त हो जाएगा। पिता व भ्रातृ पक्ष से किञ्चित मनमुटाव रह सकता है। गुरु के वर्षारम्भ से ही इसी राशि पर रहने से व्यय की अधिकता रहेगी, किन्तु गुरु की नीच राशि होने के कारण अधिक हानि नही होंगी। शुभ कार्यो में खर्च होने से संतुष्टि रहेगी। उत्तरार्ध में मित्रवर्ग एवं प्रभावकारी लोगों के सहयोग से कोई लाभकारी कार्य योजना क्रियान्वित होगी, आय के स्त्रोत में वृद्धि तथा समुदाय में मान सम्मान बढ़ेगा, संतान पक्ष की शिक्षा व रोजगार पर व्यय की अधिकता रहेगी किन्तु आय-व्यय का संतुलन बना रहेगा। जुलाई मास में पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद रहेगा तथा सौहार्द की कमी रहेगी। अरिष्ट निवारण हेतु शनि का दान करें।

### चैत्र शुक्ल पक्ष - वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० तक )

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला है मासारम्भ में पराक्रम में शिथिलता रहेगी आलस्य से शरीर म्लान रहेगा। भ्रातृ पक्ष से असहयोग रहेगा। भूमि भवन वाहन संबंधी समस्याएँ बढ़ेगी। पैतृक स्पत्ति के झगड़े पिता व भ्रातृ पक्ष से मनमुटाव मानसिक मन मुटाव में वृद्धि करेगें। मासान्त में संतान पक्ष की शिक्षा व रोजगार के क्षेत्र में सफलता से मन में संतोष रहेगा। २६,२७,२८ मार्च ५,६,१३,१४,२३,२४ अप्रैल एवं २,३ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। ११ मई से शनि वक्री रहेगा अतः स्वास्थ्य नरम रहेगा, आर्थिक क्षेत्र में मन्दी रहेगी आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहने से कार्य क्षेत्र में पूँजी निवेश व व्यवहारिक कार्यों में व्यवधान उत्पन्न होंगें, मासान्त में स्थिति सुधरेगी, आय के स्त्रोतों में वृद्धि होगी। बन्धु-वान्धवों व मित्रवर्ग के सहयोग से कोई लाभकारी योजना क्रियान्वित होगीं। उन्नति व लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे। १०,११,२०,२१,२६,३० मई ७,८,१६,१८,२६,२७ जून एवं ४,५ जुलाई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )

यह समय आपके लिए मध्यम फल पदान करने वाला है। राशीश की राशि पर स्थिति कार्यव्यवसाय व रोजगारसंबंधी व्यवसायिक गतिविधियों को

बढ़ाने वाली रहेगी, किन्तु राशीश के मासान्त तक वक्री रहने से उन्नति व लाभ के अवसर विलम्बित रहेंगे। सूर्य की सप्तम से राशि व राशीश पर पूर्ण दृष्टि व्यवधान, मानसिकतनाव व चिन्ता में वृद्धि करेगी। पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद कलह का कारण बनेंगे। १३,१४,१५,२३,२४,३१ जुलाई एवं १,२,१०, ११,१६,२०,२८,२६ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक मास-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय में अत्याधिक दौड़ धूप, स्थानन्तरण या स्थान परिवर्तन जैसे समस्याओं का सामना करना पड़ सकता है। मासान्त में कार्य-कारोबार में अनुकूल परिवर्तन होंगे, व्यवसाय अथवा व्यापार में लाभ व उन्नति के सुअवसर उत्पन्न होगें। किसी उच्चाधिकारी के सहयोग से अनेक लम्वित कार्य पूर्णता को प्राप्त होंगें। पिता व निकटजनों की सहायता से नवीन रोजगार परक योजनाएँ क्रियान्वित होगीं, हर्ष का वातावरण रहेगा। ६,७,८,१६,१७,२४,२५ सितम्बर एवं ४,५,१३,१४,२१,२२,३१ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई.तक )**

यह समय आपके लिए शुभाशुभ मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय में उन्नति के मार्ग खुलेगें, वर्षो की मनोकामना पूर्ण होगी। भूमि भवन-वाहन प्राप्ति का योग उत्तम रहेगा। मास के उत्तरार्ध में स्थिति समस्यापूर्ण रहेगी, वातव्याधि, उदर-विकार, ज्वरादि से स्वास्थ्य शिथिल रहेगा, औषधि-उपचार पर व्ययाधिक्य रहेगा, अनावश्यक यात्राएँ, मानसिक व आर्थिक कष्ट को बढ़ाने वाली रहेंगी। १,६,१०,११,१८,१६,२७,२८ नवम्बर एवं ७,८,१५,१६,२४,२५,२६ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-मार्गशीर्ष ( ३१ दिसम्बर २०२० से २७ फरवरी २०२१ ) ई. तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में कठिन परिश्रम से कार्य सिद्ध होगें, कुछ व्ययाधिक्य भी होगा, किन्तु शनि के इसी राशि पर स्थित होने से स्थिति नियन्त्रण में रहेगीं। परिवार व कुटुम्व के सहयोग से रोजगार परक नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगों। आय के स्त्रोतों में वृद्धि होगी उन्नति के मार्ग प्रशस्त होगें, भौतिक संसाधनों का सौख्य रहेगा। मानप्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। संतान पक्ष से हर्ष व संतुष्टि रहेगी अवरुद्ध धनाप्ति से मन प्रसन्न रहेगा। ३,४,११,१२,१३,२०,२१,२२,३१ जनवरी एवं ८,६,१७,१८,२६,२७ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ तक )**

यह समय आपको अनुकूल फल प्रदान करने वाला हैं। स्वास्थय उत्तम रहेगा कार्यक्षेत्र में शत्रुपक्ष को मात देकर प्रतिस्पर्धा में विजयों रहेंगे कार्य व्यवसाय अथवा व्यापार को एक नई दिशा प्राप्त होगी। आय के नवीन स्त्रोतों में वृद्धि होगी। भ्रातृपक्ष के सहयोग से भूमि-भवन-वाहन के क्षेत्र में उँचे आयायों को प्राप्त करेंगे। भातृ पक्ष से सौहार्द रहेगा। मित्रवर्ग व प्रभावकारी लोगों के सम्पर्क से कई लाभकारी योजना क्रियान्वित होगी। ७,८,१६,१७,१८,२६,२७ मार्च एवं ३,४,२२ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

## **कुम्भ** (AQUARIUS) **गू,गे,गो,स,सि,सू,सो,द।**

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। संपूर्ण वर्ष राशीश शनि राशि से द्वादश स्थान पर स्थित रहेगा, एकादशेश गुरु भी शनि से युक्त रहेगा, अतः संपूर्ण वर्ष आय-व्यय के उतार चढ़ाव से जीवन में आर्थिक,

पारिवारिक, मानसिक अस्थिरता रहेगी, व्ययाधिक्य से आय का संतुलन प्रभावित रहेगा किन्तु व्यय किया गया धन, संतान की शिक्षा व रोजगार, स्वास्थ्यरक्षा, पूँजीनिवेश व भूमि-भवन निर्माण, मंगलकार्यो में होने से सदुपयोग ही होगा। जुलाई मास में पिता व पुत्र से मनमुटाव व वैचारिक मतभेद उत्पन्न होगें। पति/पत्नी मे असहयोग मानसिक तनाव देने वाला वातावाण रहेगा अतः स्वास्थ्य भी प्रतिकूल रहेगा। सितम्बर मास में आकस्मिक समस्याओं व हानियो से समय कठिनाईयों पूर्ण रहेगा। नवम्बर मास में स्थिति सँभलेगी, कार्य व्यवसाय में आय के नवीन स्त्रोत बनेगें। कोई लाभकारी योजना क्रियान्वित होगी व आर्थिक स्थिति में उत्तरोत्तर सुधार होगा। अनिष्ट परिहार हेतु शनि दान करें।

### चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई. तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करनें वाला रहेगा। राशीश शनि की दूसरी राशि से व्यय स्थान पर होने से उतार चढ़ाव की स्थिति रहेगी कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय में उन्नति व लाभ के मार्ग खुलेगें वही व्ययाधिक्य के कारण लाभांश अल्प ही रहेगा। मानसम्मान की हानि की संभावना बनी रहेगी। स्वास्थ्य भी नरम रहेगा आलस्य की अधिकता कार्य में नुकसान पहुँचाएगी। २६,३० मार्च एवं ७,८,१५,१६,१७,२५,२६ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा ४ मई से १८ जून तक मंगल इस राशि पर संचार करेगा अतः तृतीतेय- दशमेश होने से भ्रातृपक्ष से अनबन रहेगी, पराक्रम के अभाव में कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय संबंधी लाभांश लम्वित रहेगा। स्वभाव में उग्रता रहेगी। अनावश्यक वाद-विवाद से कठिनाईयाँ बढ़ सकती है। भूमि-भवन-वाहन संवंधी अनुबन्ध कष्टदायक रह सकते है। चोर-चपेट की भी संभावना रहेगी। वाणी पर नियन्त्रण आवश्यक होगा। ४,५,१२,१३,१४,२२,२३,२४,३१ मई एवं १,६,१०,१६,२०,२८,२६ जून के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। भूमि-भवन पैतृक व संपत्ति संबंधी समस्याएं कष्टदायक रहेगी, धोखे से अधिक भुगतान हो सकता है व्ययाधिक्य से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित रहेगा समय के उत्तरार्ध मे स्थिति सँभलेगी कार्य क्षेत्र में उन्नति व आय के सुअवसर प्राप्त होगें। मन में कुछ संतुष्ठि रहेगी। ६,७,८,१६,१७,२५,२६ जुलाई एवं ३,४,१२,१३,१४,२१,२२,३०,३१ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक मास-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० ई. तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा मासारम्भ में संतान की शिक्षा व रोजगारपूरक योजनाओं में व्यय होगा। भौतिक सुख संसाधनों का भी सौख्य रहेगा। मास के उत्तरार्ध में स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। वृथा भ्रमण व अनावश्यक यात्राएँ थकान व अवसाद वाली रहेगी। श्वसन संबंधी रोगों से शरीर रक्षा, आवश्यक रहेगी उपचार पर व्यय होगा। ६,१०,१८,१६,२६,२७ सितम्बर एवं ६,७,१५,१६,२३,२४,२५ अक्टूबर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

### कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० तक )

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। मास के पूर्वार्ध में कार्यक्षेत्र अथवा व्यवसाय में उन्नति व सफलता के अनेक मार्ग

प्रशस्त होंगे आय के विभिन्न स्त्रोतों से धनागम होगा। वर्षो से लम्वित कार्य सिद्ध होंगे। जीवन की अनेक अभिलाषाएँ परिपूर्ण होंगी। रोजगार की नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगीं। २,३,४,११,१२,१३,२०,२१,२६,३० नवम्बर एवं १,६,१०,१७,१८,२७,२८ दिसम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० से २७ फरवरी २०२१ ई.तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। सूर्य की स्थिति इस राशि से व्यय स्थान पर होने से पिता पुत्र से वैर, नेत्र, हृदय संबंधी रोगों से कष्ट व उपचार में व्यय की अधिकता व्यग्रता उत्पन्न करेगी। १५ फरवरी से सूर्य इसी राशि पर स्थित होगा, पति/पत्नी से असहयोग रहेगा कार्यव्यवसाय में शत्रुपक्ष पर विजय रहेगी धनागम के मार्ग प्रशस्त होगें। कार्य क्षेत्र में नए अनुवन्ध लाभदायक रहेंगें। ५,६,१४,१५,२३,२४,२५ जनवरी एवं १,२,१०,११,,१६,२०,२१ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्णा पक्ष ( २७ फरवरी २०२० से १२ अप्रैल २०२० ई. तक )**

यह समय आपको मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। स्वास्थ्य मध्यम रहेगा कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में अनुकूल सुधार आएगा, लाभ के अवसरों में वृद्धि होगी तथा रुके हुए कार्य सिद्ध होगें। परिवार में सुख व शान्ति रहेगी। बुजुर्गो के आर्शीवाद से रोजगार परक नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होंगी आय के नवीन स्त्रोत प्रचुर धन प्रदान करेंगें। १,२,६,१०,१६,२०,२८,२६ मार्च एवं ५,६,७ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**मीन** (PISCES) **दी,दु,थ,झ,ञ,दे,दो,चा,ची।**

यह समय आपके लिए अनुकूल फल प्रदान करने वाला रहेगा। वर्ष पर्यन्त शनि स्वराशि मकर में राशीश गुरु के साथ एकादश स्थान में रहेगा अतः इच्छा पूर्ति, भौतिक सुखसंसाधनों के उपभोग एवं कार्य व्यवसाय में समय-२ पर व्यवधान व अड़चनें आती रहेगी, किन्तु सम्यक प्रयासों से कठिनाईयाँ दूर भी हो जाएगी। कार्यक्षेत्र में वृथा दौड़ धूप स्वास्थ्य को प्रभावित करेगी। जून मास में राशीश गुरु के वक्री होने से भूमि-जमीन जायदाद संबंधी कार्य सिद्ध होते-२ लम्वित होंगें। वर्ष के मध्य में भ्रातृ पक्ष से मनमुटाव रहेगा। पैतृक संपत्ति के बँटवारे संबंधी समस्याएँ आएगी, परिवार के बुजुर्ग के हस्तक्षेप से लाभांश की प्राप्ति होगी। संतानपक्ष की शिक्षा व रोजगार हेतु व्ययाधिक्य रहेगा। १४ जनवरी से १४ फरवरी के मध्य किसी उच्चाधिकारी की सहायता से नवीन रोजगार व उन्नति हेतु लम्वित कार्य सिद्ध होगा न्यूनाधिक्य यह वर्ष सफलता कार्य सिद्धि प्रदान करने वाला रहेगा। अनिष्ट परिहार हेतु पीली मीठी वस्तुओं का दान करें।

**चैत्र शुक्ल पक्ष-वैशाख ( २५ मार्च से ७ मई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला है १४ अप्रैल तक इस राशि पर सूर्य स्थित रहेगा। अतः स्वास्थ्य में उतार-चढ़ाव, स्वभाव में उग्रता आने से अनावश्यक वाद-विवाद उत्पन्न होंगे कार्य व्यवसाय की स्थिति अनुकूल रहेगी। वर्ष भर राशीश एकादश स्थान में रहने से मनोकामनाएँ पूर्ण करने में सहायक रहेगा। ३१ मार्च १,६,१०,१८,१६, २७,२८,२६ अप्रैल एवं ६,७ मई के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( ८ मई से ५ जुलाई २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला रहेगा। १८ जून से भाग्येश मंगल मीन राशि में प्रवेश करेगा अतः भाग्य प्रबल रहेगा कार्य व्यवसाय में धनागम के अनेक स्त्रोत बनेंगे प्रचुर मात्रा में धन लाभ होगा। प्रतिष्ठित लोगों से संपर्क बढ़ेगा। पराक्रम में वृद्धि होगी, किसी व्यवसायिक

योजना को क्रियान्वित करने में सफलता प्राप्त होगी। परिवार में परस्पर सहयोग व हर्ष का वातावरण रहेगा। १५,१६,२५,२६ मई एवं २,३,४,११,२, १३,२१,२२,३० जून के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**श्रावण-भाद्रपद ( ६ जुलाई से २ सितम्बर २०२० ई. तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। राशीश गुरु की नीचस्थ दृष्टि संतान भाव पर रहने से संतान के स्वास्थ्य एवं कारोबार संबंधी चिन्ताएँ बढ़ेगी। स्त्री पक्ष के लिए भी यह समय मध्यम ही रहेगा। अगस्त में संक्रमण, ज्वर पीलिया जैसे रोगों से शरीररक्षा आवश्यक होगी। १,६,१०,१८,२०,२७,२६ जुलाई ५,६,१५,१६,२३,२४ अगस्त एवं १,२ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**आश्विन कृष्ण-आश्विन अधिक-आश्विन शुक्ल पक्ष ( ३ सितम्बर से ३१ अक्टूबर २०२० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। भाग्येश मंगल के वक्री होनें से कठिनाईयाँ व अड़चनों को सामना करना पड़ेगा। अनावश्यक वाद-विवाद से परहेज करें। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में शत्रुवर्ग से कठिन प्रतियोगिता व संघर्ष करना पड़ सकता है। उत्तरार्ध में स्थिति सँभलेगी। आय के संसाधनों में वृद्धि होने से आय व्यय का संतुलन बनेगा। राजकीय कार्यो में लाभ के अवसर बनेगें। ३,११,१२,२०,२१,२६,३० सितम्बर एवं ८,६,१०, १७,१८,२६,२७ अगस्त के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**कार्तिक-मार्गशीर्ष ( १ नवम्बर से ३० दिसम्बर २०२० ई.तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फल प्रदान करने वाला हैं। शत्रुपक्ष निर्वल रहेगा, निकट जनों के सहयोग से कई वड़ी समस्याओ व कष्ट से छुटकारा मिलेगा धर्म व आध्यात्म में रूचि बढ़ेगी। तीर्थाटन व शोभायात्राओं में सहभागीता के अवसर प्राप्त होगें। दान धर्म से यश प्राप्ति होगी। कार्यक्षेत्र व्यवसाय में नई उँचाईयाँ प्राप्त होगीं। धनागम व संतोष से हर्ष प्राप्ति होगी। ५,६,१३,१४,२२,२३ नवम्बर एवं २,३,११,१२,१६,२०,२१,२६,३०,३१ सितम्बर के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**पौष-माघ ( ३१ दिसम्बर २०२० ई. से २७ फरवरी २०२१ तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा। मासारम्भ में कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में आय के संसाधनो में वृद्धि होगीं। राजकीय कार्यो को करने मे सफलता प्राप्त होगी। व्यवसाय अथवा व्यापार का विस्तार होगा। वर्षो से लम्वित कार्य व मनोकामनाएँ पूर्ण होगी इष्टप्राप्ति से हर्ष व उल्लास का वातावाण रहेगा। मासान्त में आकस्मिक खर्चो से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। व्यय सद्कार्यो पर होने से संतुष्टि रहेगी। रोजगार संबंधी यात्राओं से व्यवस्तता बढ़ेगी। ७,८,१६,१७,२६,२७ जनवरी एवं ३,४,५,१२,१३,२२,२३ फरवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २८ फरवरी से १२ अप्रैल २०२१ तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल प्रदान करने वाला रहेगा। आर्थिक समस्याओं के रहते, संसारिक व व्यवहारिक कार्यो को सम्पन्न करने में कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगां अनेक बाधाओं के रहते कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में समस्याएं उत्पन्न होंगी। विवादित प्रसंगो से परिवार व बन्धु बान्धवो से अर्न्तविरोध उत्पन्न हो सकते है। अतः ऐसे वातावरण में तटस्थ रहें। स्वास्थ्य नरम रहेगा, वृथा भ्रमण का त्याग करें। ३,४,११,१२,१३,२१, २२,२३,३०,३१ मार्च एवं ८,६ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगें।

**प्रो० नीलम ठगेला**
**ज्योतिष-विभाग**

# विक्रम सम्वत् २०७७, ईश्वीय सन् २०२०-२१ व्रत, पर्व एवं उत्सव

## चैत्र शुक्ल पक्ष ( दि. २५ मार्च से १८ अप्रैल २०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | २५ मार्च | बुध | वासन्तिक नवरात्र प्रा., घटस्थापन, गुड़ीपड़वा, युगादि, भारतीय नववर्षारम्भ, नवाह्न प्रा. कल्पादि, गौतम जयन्ती। |
| द्वितीया | २६ मार्च | गुरु | सिन्धारा, झूलेलाल जयन्ती, चन्द्रदर्शन। |
| तृतीया | २७ मार्च | शुक्र | मत्स्य जयन्ती (अपराह्नकाल), गणगौरी तृतीया, मन्वादि। |
| चतुर्थी | २८ मार्च | शनि | विनायक चतुर्थी। |
| षष्ठी | ३० मार्च | सोम | रोहिणी व्रत, यमुना छठ, स्कन्द षष्ठी। |
| अष्टमी | १ अप्रैल | बुध | महानिशा पूजा, दुर्गाष्टमी, मेला मनसा देवी, मेला बाहुफोर्ट जम्मू, बैंक अवकाश। |
| नवमी | २ अप्रैल | गुरु | श्रीराम नवमी व्रत, श्रीराम जयन्ती (मध्याह्नकाल), श्री ताराजयन्ती, औली जैन प्रा., रामायण नवाह्न समा., नवरात्र समा.। |
| दशमी | ३ अप्रैल | शुक्र | नवरात्र पारणा। |
| एकादशी | ४ अप्रैल | शनि | कामदा एकादशी व्रत (स.)। |
| द्वादशी | ५ अप्रैल | रवि | प्रदोष व्रत। |
| त्रयोदशी | ६ अप्रैल | सोम | महावीर जयन्ती (जैन.), अनङ्ग त्रयोदशी। |
| चतुर्दशी/ पूर्णिमा | ७ अप्रैल | मंगल | पूर्णिमा व्रत। |
| पूर्णिमा | ८ अप्रैल | बुध | हनुमज्जयन्ती (दाक्षिणात्य) औली जैन समा., सत्यव्रत, मन्वादि, सिद्धाचल यात्रा, वैशाख स्नान प्रा.। |

## वैशाख कृष्ण पक्ष ( दि. ९ अप्रैल से २३ अप्रैल २०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| तृतीया/चतुर्थी | १० अप्रैल | शुक्र | गुडफ्राइडे, चन्द्रोदय २१/२७ |
| चतुर्थी | १० अप्रैल | शुक्र | चतुर्थी व्रत। |
| पञ्चमी | १२ अप्रैल | रवि | ईस्टर सण्डे। |
| षष्ठी | १३ अप्रैल | सोम | मेष संक्रान्ति २०/२३ बजे, सं. पुण्यकाल मध्याह्नोत्तर, वैशाखी, कोकिला षष्ठी, आर्यभट्ट जयन्ती। |
| सप्तमी | १४ अप्रैल | मंगल | अम्बेडकर जयन्ती, शर्करा सप्तमी, कालाष्टमी। |
| अष्टमी | १५ अप्रैल | बुध | हिमाचल दिवस, शीतलाष्टमी। |
| एकादशी | १८ अप्रैल | शनि | वरुथिनी एकादशी व्रत (स.) वल्लभाचार्य जयन्ती। |
| त्रयोदशी | २० अप्रैल | सोम | सोम प्रदोष व्रत। |
| चतुर्दशी | २१ अप्रैल | मंगल | मासशिवरात्रि। |
| अमावस्या | २२ अपैल | बुध | अमावस्या। |

## वैशाख, शुक्ल पक्ष ( दि. २४ अप्रैल से ७ मई २०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा/द्वितीया | २४ अप्रैल | शुक्र | चन्द्रदर्शन। |
| द्वितीया/तृतीय | २५ अप्रैल | शनि | परशुराम जयन्ती (प्रदोष काल)। |
| तृतीया/चतुर्थी | २६ अप्रैल | रवि | अक्षय तृतीया, मातंगी जयन्ती, त्रेतायुगादि, बद्री केदार यात्रा, रोहिणी व्रत। |
| चतुर्थी | २७ अप्रैल | सोम | विनायक चतुर्थी। |
| पञ्चमी | २८ अप्रैल | मंगल | आद्यगुरु शंकराचार्य जयन्ती, सूरदास जयन्ती, रामानुज जयन्ती। |

# विक्रम सम्वत् २०७७, ईश्वीय सन् २०२०-२१ व्रत, पर्व एवं उत्सव

## वैशाख, शुक्ल पक्ष ( दि. २४ अप्रैल से ७ मई २०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| सप्तमी | ३० अप्रैल | गुरु | गंगोत्पत्ति, गंगा सप्तमी। |
| अष्टमी | १ मई | शुक्र | दूर्गाष्टमी (मध्याह्न व्यापिनी), श्री बगलामुखी जयन्ती, श्रमिक दिवस। |
| नवमी | २ मई | शनि | सीता नवमी, जानकी नवमी, मैथिली दिवस। |
| दशमी/एकादशी | ३ मई | रवि | मोहिनी एकादशी व्रत (स्मा.)। |
| एकादशी | ४ मई | सोम | मोहिनी एकादशी व्रत (वै.)। |
| त्रयोदशी | ५ मई | मंगल | भौम प्रदोष व्रत। |
| चतुर्दशी | ६ मई | बुध | नृसिंह जयन्ती (प्रदोष काल), श्री छिन्नमस्ता जयन्ती, पूर्णिमा व्रत। |
| पूर्णिमा | ७ मई | गुरु | बुद्ध पूर्णिमा, बुद्ध जयन्ती (उदयकाल), सत्यव्रत, वैशाख स्नान समा., कूर्म जयन्ती (मध्याह्न काल), रवीन्द्रनाथ टैगोर जयन्ती। |

## ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष ( दि. ८ मई से २२ मई २०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | ८ मई | शुक्र | नारद जयन्ती। |
| तृतीया/चतुर्थी | १० मई | रवि | चतुर्थी व्रत, चन्द्रोदय २२/२९। |
| सप्तमी/अष्टमी | १४ मई | गुरु | भानु सप्तमी, कालाष्टमी, वृष संक्रान्ति १७/१६, सं. पुण्यकाल प्रातः १०:५२ से सूर्यास्त तक। |
| एकादशी | १८ मई | सोम | अपरा एकादशी व्रत (स.)। |
| द्वादशी/त्रयोदशी | १९ मई | मंगल | भौम प्रदोष व्रत। |
| त्रयोदशी/चतुर्दशी | २० मई | बुध | मासशिवरात्रि। |
| अमावस्या | २२ मई | शुक्र | वटसावित्री व्रत, भावुका अमावस्या। |

## ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष ( दि. २३ मई से ५ जून२०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | २३ मई | शनि | रोहिणी व्रत, काशी दशाश्वमेध स्नान प्रा.। |
| द्वितीया | २४ मई | रवि | चन्द्रदर्शन। |
| तृतीया | २५ मई | सोम | रम्भा तृतीया, महाराणा प्रताप जयन्ती, ईद उल फितर। |
| चतुर्थी | २६ मई | मंगल | विनायक चतुर्थी। |
| षष्ठी | २८ मई | गुरु | अरण्य षष्ठी, विन्ध्यवासिनी पूजा। |
| अष्टमी | ३० मई | शनि | दुर्गाष्टमी, मेला क्षीरभवानी (काश्मीर), श्री धूमावती जयन्ती। |
| नवमी | ३१ मई | रवि | विश्व तम्बाकू निषेध दिवस, शुकास्त ८/३० |
| दशमी | १ जून | सोम | गंगा दशहरा, रामेश्वर प्रतिष्ठा, गंगावतरण। |
| एकादशी | २ जून | मंगल | गायत्री जयन्ती, निर्जला एकादशी व्रत (स.)। |
| द्वादशी/त्रयोदशी | ३ जून | बुध | प्रदोष व्रत। |
| पूर्णिमा | ५ जून | शुक्र | पूर्णिमा व्रत, वटसावित्री व्रत (दाक्षिणात्य), वट् पूर्णिमा, कबीरदास जयन्ती, सत्यव्रत, मन्वादि (वैवस्वत), विश्व पर्यावरण दिवस। |

## आषाढ़ कृष्ण पक्ष ( दि. ६ जून से २१ जून २०२० ई. )

| तिथि | दिनाङ्क | वार | व्रत, पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| तृतीया | ८ जून | सोम | चतुर्थी व्रत, चन्द्रोदय २२/०६ । |
| सप्तमी | १२ जून | शुक्र | भानु सप्तमी। |
| अष्टमी | १३ जून | शनि | कालाष्टमी। |

